अतः इनके सम्बन्ध में स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि यह हृषीकेश झा के पुत्र राघव झा के आत्मज थे। उन्होंने स्वयं लिखा है :—

"प्रादुर्भूय पुरो गिरेरिव हृषीकेशात्कृती राघवो
यस्तिग्मद्युतिवद् दिवाकरमहावंशे दिदीपे द्विजः ।
या लक्ष्मीरिव मैथिलादुदभवद् विद्यावदातात्मन-
स्ताभ्यामुद्भवमापतु कुशलवप्रख्यातगोत्रौ सुतौ ॥
एषा तयोः प्रथमजेन निजानुजात-श्रीनीलकण्ठकविकण्ठविभूषणाय ।
सत्प्रवीनगुणगुम्फनिबन्धसूक्तिमुक्तावली हरिहरेण चिरेण चीर्णा ॥"

(प्रभावती परिणय, हरिहर सुभाषित)

इन दोनों उद्धृत श्लोकों से स्पष्ट हो जाता है कि 'हरिहर' के पितामह 'हृषीकेश' पिता 'राघव' माता 'लक्ष्मी' तथा अनुज 'नीलकण्ठ' थे। इन्हीं श्लोकों से यह भी ज्ञात होता है कि यह मैथिल थे। उन्होंने प्रभावती परिणय के आरम्भ में अपने नाना का नाम भी बताया है।

'श्रीरामेश्वरमीश्वरीकृतगिरामाराधयन्ती चिराया
विद्याभिरामल्लारयष्टदरी तस्या यदि स्यादियम्'
'तत्पराधीननयैव तदीदृशमनुगृहीतयस्या.'

(प्रभावती परिणय)

इन दोनों उद्धरणों से कवि का पूरा वंश मिल जाता है।

मैथिल पञ्जीप्रबन्ध के अनुसार भी हरिहर का पूर्वोक्त परिचय प्राप्त होता है जिसका विस्तृत उल्लेख प्रो० रमानाथ झा एम० ए० द्वारा सम्पादित हरिहर विरचित सूक्तिमुक्तावली या हरिहर सुभाषित नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ की अंग्रेजी लिखित भूमिका में मिलता है। उस भूमिका से तथा उसमें दिये गये वंश वृक्षों से यह भी प्रमाणित होता है कि इनका मूल — "करमहे वेहट" था, तथा उनके वंश में आज भी लोग वर्तमान हैं जो उनके सहोदर [illegible] हैं। इसके सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी के लिए प्रो० रमानाथ झा की भूमिका—(हरिहर सुभाषित पर) देखना चाहिये जो प्रकाशित है।

## हरिहर की रचनाएँ

हरिहर नाम के बहुत पण्डित हुए हैं जिनकी भिन्न भिन्न रचनाएँ प्रसिद्ध हैं, उनमें हमारे परिणयनाटककार की मात्र दो रचनाएँ हैं—१ प्रभावती परिणय २ सूक्तिमुक्तावली या हरिहर सुभाषित।

यद्यपि कुछ लोग 'भर्तृहरि निर्वेद' नामक नाटक को भी हरिहर के नाम से निर्दिष्ट करते हैं, परन्तु महामहोपाध्याय मुकुन्द झा बख्शी द्वारा लिखित हरिहर निर्वेद की भूमिका

से स्पष्ट प्रमाणित हो जाता है कि भर्तृहरि निर्वेद के रचयिता हरिहर प्रभावती परिणय के प्रणेता हरिहर से भिन्न पुरुष थे। आर० एल० मित्र एवं काशीप्रसाद जायसवाल ने अपनी सूचनाओं में क्रमशः पृष्ठ १५९ तथा ८८ में प्रभावती परिणय के श्लोक उद्धृत करते हुए यह बातें स्वीकृत की हैं।

भर्तृहरि निर्वेद किसी धर्मशास्त्रनिबन्धा हरिहर की रचना है। इस बात को प्रो० रमानाथ झा ने वंशानुक्रमजनित कालभेद के द्वारा प्रमाणित कर दिया है।

## हरिहर का पाण्डित्य

हरिहर उपाध्याय मूलतः दार्शनिक विद्वान् थे जैसा कि उनके समय के मैथिल हुआ करते थे। गङ्गेश की भूमि में दार्शनिक विद्वान् का होना ही प्रचलित परम्परा थी, दार्शनिकता की पृष्ठ भूमि में ही वहाँ धर्मशास्त्र, काव्य, नाटक आदि भिन्न भिन्न प्रकार के साहित्य पनपा करते थे, प्रसिद्ध नाटककार जयदेव ने जहाँ प्रसन्न राघव लिखा, वहा उनके न्याय ग्रन्थ भी हैं। मुरारि ने यदि 'अनर्घराघव' की रचना की, तो उन्होंने मीमांसा में भी मत प्रवर्त्तन का श्रेय प्राप्त किया। गोकुलनाथ ने पद्यकाव्य, नाटक, काव्यप्रकाश टीका के साथ ही 'रश्मिचक्र', 'लाघवगौरवरहस्य' आदि शीर्षस्थ दार्शनिक ग्रन्थों का भी निर्माण किया। हरिहर भी न्यायादिदर्शन के साथ काव्यकला साक्षी थी। उनके मातामह भी कविता के रसिक थे। स्वयं हरिहर ने ही कहा है—'श्रीरामेश्वरभीश्वरी कविगिरामाराधयन्ता चिराधा विद्याभिरवास लास्यलहरा तस्या यदि स्यादियम्'। इस प्रकार दार्शनिकता की भित्ति पर अवलम्बित कविता के यशस्वी कवि हरिहर पण्डित कवि थे। उनकी कविता पाण्डित्य की सहचरी थी। उनके दो ग्रन्थ मिले हैं १ हरिहर सुभाषित या सूक्तिमुक्तावली २. प्रभावती परिणय नाटक। प्रथम प्रकाशित है, द्वितीय अभी तक प्रकाशित नहीं हो सका है। यही अब मैं उसके प्रकाशन का प्रयास कर रहा हूँ।

कुछ लोग 'भर्तृहरि निर्वेद' नामक नाटक को भी इनकी रचना मान रहे थे, उनके इस अभिमान का खण्डन महामहोपाध्याय बक्शी मुकुन्द झा एवं प्रो० रमानाथ झा ने ही कर दिया है।

## हरिहर का समय

प्रो० रमानाथ झा ने पञ्जीप्रबन्ध का विवरण प्रस्तुत करके सिद्ध कर दिया है कि हरिहर का जन्म १५९५ ई० के लगभग में हुआ था। यद्यपि इस कथन का आधार बहुत प्रामाणिक है, फिर भी इसमें दस पाँच वर्ष का हेरफेर हो सकता है, क्योंकि कुछ बातें अनुमान पर आधारित की गई हैं और उनमें परिवर्तन सम्भव रहता ही है। समय के निश्चित रहने पर भी हरिहर के सम्बन्ध में बहुत जानकारी प्राप्य नहीं है। इतना ही कहा जा सकता है कि

भूयो भूय प्रतिनृपवचो नम्रमाताचरन्मे
कायोऽभ्यासादिव समभवद्वक्र एव क्रमेण ॥'

( अङ्क २ श्लोक २ )

वृद्ध कञ्चुकी की उक्ति है, वह अपनी वृद्धावस्था को कोस रहा है—वह कहता है कि मैं सदा से राजाओं की आज्ञा को सिर पर रखता आया हूँ, उसी सघर्ष में मेरे सारे बाल गिर गये, राजगण के प्रत्येक आदेश पर नम्रता प्रकाशित करने के लिये बारबार झुकने के अभ्यास से मेरा शरीर वक्र हो गया। वार्धक्य की खलिनता तथा झुकने का कारण किस प्रकार उत्प्रेक्षित हुआ है

परम्पराकृत नियमानुसार नाटक में प्रात मध्याह्न साय, वर्षा वसन्त, आदि के वर्णन की प्रवृत्ति कवियों में देखा जाती है हर्ष के नाटकों के बाद निर्मित नाटकों में कम-बेशी रूप में यह क्रम विद्यमान है। प्रभावतीपरिणयकार ने इस वर्णन क्रम में खूब सफलता प्राप्त की है। प्रथम अङ्क के अन्त में मध्याह्न का द्वितीय तथा चतुर्थ अङ्क के अन्त में सन्ध्या का, षष्ठ अङ्क में प्रभात का एव वर्षा का वर्णन इतना सुन्दर है कि मैं यहाँ एक एक उदाहरण प्रस्तुत करने के लोभ का सवरण नहीं कर पा रहा हू।

( मध्याह्न )

'नीरावैंविहगैरितरोहितगिरो निर्वातनि स्पन्दना
मध्याह्ने मिहिरातपेन तरवस्तप्ता इवोन्मूर्छिता ।
शोकोन्मादभरेण पादपतितास्तेषा तु जाया इव
च्छाया सङ्कुचितोपतप्ततनव क्रोशन्ति झिल्लीरवैः ॥'

*पक्षिगण नीरव हो रहे हैं, निर्वात हो जाने से वृक्ष निश्चल हैं,* ऐसा लगता है—मध्याह्न में सूर्य किरण से सन्तप्त होकर वृक्ष समूह मूर्च्छित हो रहे हों, उन वृक्षों की पत्नी सी लगने वाली छाया उनके पैरों पर पड़ी है उनके शरीर सन्तप्त हैं और वे झिल्लीरव के व्याज से आक्रोश कर रही हैं।

( सूर्यास्त )

'अस्तोर्वीधरमन्दिर दिनमणौ प्राप्ते प्रिये दूरतो
रक्त सत्वरमम्वर परिदधे स्मेरानना वारुणी।
अन्यास्त सहसा दिशामथ मुखान्यालम्बते नीलिमा
मीलन्नीरजलोचना किमधुना पाथोजिनी मुह्यति ॥'

दूर देश से प्रियतम सूर्य के अस्ताचल रूप मन्दिर में आते ही वारुणी दिशा रूप नायिका ने मुस्कुरा कर रक्त अम्बर ( लाल वस्त्र-आकाश ) धारण कर लिया, अन्य दिशाओं

'यद्यप्येष विशेषविस्कवयिता शिक्षासु दक्षा वयम्,
नाट्ये शम्बरगर्वडम्बरहरो देवः स्मरो नायकः ।'

( प्रभावतीपरिणय—१-१३ )

इस श्लोक पर मुझे हर्षकृत 'रत्नावली' के निम्न लिखित पद्य की छाया पड़ती हुई प्रतीत होती है—

'श्रीहर्षो निपुणः कविः परिषदप्येषा गुणग्राहिणी,
लोके हारि च वत्सराजचरितं नाट्ये च दक्षा वयम् ।'

प्रभावतीपरिणय में एक श्लोक है :—

'द्युतिमतामपटोरपि घटयति तेजस्विनां पुरस्कार ।
हरति हरितामनूरुर्जगतो जयजाड्यधिकानि तिमिराणि ॥'

( प्रभा० प० १-२० )

इस श्लोक पर अभिज्ञानशाकुन्तल के निम्न लिखित श्लोक की छाया पड़ रही है—

'किं वाऽभविष्यदरुणस्तमसां विभेत्ता तं चेत्सहस्रकिरणो धुरि नाकरिष्यत् ।'

× × ×

'चित्रमेतदनुचिन्तयतश्च चित्रतामतितमां किमागतः'

प्रभावती परिणय के इस पद्यार्ध को—

'चक्षुर्युवानः प्रतिबिम्बिताङ्गा सजीवचित्रा इव रत्नभित्तीः ॥'

नैषधीय चरित के इस पद्य से मिलाइये ।

प्रभावतीपरिणय में एक श्लोक है :—

'केलिश्रमखिन्नतनुं समन्तात् सवीजयन्तोऽपि शरीरमासाम् ।
आसेन नाल्प-पुरसुन्दरीणां चेलाञ्चलं सञ्चलयन्ति वाताः ॥'

( प्रभा० प० २-४ ॥

इस श्लोक पर निम्न लिखित श्लोक की छाया प्रत्यक्ष है—

'यस्यावरोधप्रमदाजनानां निद्रां विहारार्धपथे गतानाम् ।
वातोऽपि नास्रंसयदंशुकानि को लम्बयेदाहरणाय हस्तम् ॥'

प्रभावती परिणय में वर्णित भ्रमर बाधा का शाकुन्तल में वर्णित भ्रमर बाधा से आंशिक समानता स्पष्ट है ।

अन्य कवियों के काव्य की भी छाया प्रभावती परिणय में अन्वेषण करने पर मिल सकती है, परन्तु इससे हरिहर की कवित्वशक्ति पर आँच नहीं आती है, यह बात मैं बिना किसी संदेह के कहता हूँ।

## प्रस्तुत संस्करण

यह बात सबसे पहले ध्यान में रख लीजिये कि 'प्रभावती परिणय' आज तक मुद्रित रूप को नहीं प्राप्त कर सका था। कुछ पुस्तकालयों में इसकी हस्तलिखित प्रतियाँ ही उपलब्ध हैं, जो लेखक दोष से नितान्त अशुद्ध हैं। पेशावर कायस्थ लेखकों द्वारा लिखित होने के कारण पाठ इस प्रकार से अशुद्ध हो गये हैं कि उनका शुद्ध रूप निश्चित करना एक कठिन कार्य है। इसके अतिरिक्त एक और कठिनाई है कि प्रभावती परिणय में जो पात्र तथा नीच पात्र को भाषा प्राकृत है, संस्कृत की अशुद्धि को वैयाकरण समझ सकते हैं, परन्तु प्राकृत की अशुद्धियाँ पकड़ में आती ही नहीं हैं। मुझे जो हस्त लिखित प्रति मिली थी, जिससे मैंने प्रस्तुत संस्करण तैयार किया है, वह एक कायस्थ की लिखी हुई थी, तथा उस पर समय ले० सं० ५५६ लिखा हुआ था। आज से तीन साढे तीन सौ वर्ष पहले एक मात्र अक्षर ज्ञानशाली पेशावर कायस्थ की लिखी संस्कृत प्राकृत काव्य का कैसा रूप हो सकता है यह बात विद्वानों के अनुमान में आ सकती है। अस्तु।

मैंने प्रभावती परिणय की मूल प्रति स्वयं लिखी, लिखते समय मुझसे जहाँ तक बन सका मैंने यह चेष्टा की है कि पाठ शुद्ध रहे। सम्भव है मेरे द्वारा शोधित पाठ में कहीं कहीं मूल पाठ से कुछ भेद आ गया हो, परन्तु इसमें मैं निरुपाय था। हाँ, इतना मैंने अवश्य देखा है कि पाठ शुद्ध एवं न्याय्य हों। प्राकृत भाग का संस्कृत अनुवाद भी मुझे ही करना पड़ा है, उसमें मुझे बहुत परेशानी हुई है। इन सारे कष्टों का पारितोषिक मुझे विद्वज्जनों के आशीर्वाद रूप में मिलेगा, यही मेरे लिए सन्तोष का स्थान है।

मैंने इस संस्करण में मूल के साथ प्राकृत अंश का संस्कृत अनुवाद तथा समस्त मूल भाग का हिन्दी रूपान्तर दे दिया है जिससे रसग्राही पाठकों को कुछ सुविधा हो जायगी।

इस संस्करण के सम्पादन में मुझे पटना विश्वविद्यालय के हस्तलिखित ग्रन्थागार के अन्यतम अधिकारी तथा अपने शिष्य चि० श्री जगन्नाथ मिश्र व्या० सा० वेदान्ताचार्य एम० ए० से बहुत साहाय्य प्राप्त हुआ है, अतः मैं उनको आशीर्वाद देता हूँ।

गङ्गा दशहरा
वि० सं० २०२६

विनयावनत—
**रामचन्द्र मिश्र**

41820

॥ श्रीः ॥

# प्रभावतीपरिणयम्

## 'प्रकाश' हिन्दीव्याख्योपेतम्



### प्रथमोऽङ्कः

देव्याः मानापनोदप्रणतशिवशिरश्शीतधाम्ना नखेन्दौ
सम्पूर्णे सैंहिकेयाकृतिकुटिलजटामण्डलार्धावरुद्धे ।
गीर्वाणाश्चन्द्रपर्वभ्रमचकितहृदो मज्जदेतत्-किरीटो-
त्सङ्गाद् गङ्गाप्रवाहे प्रवहति विहितस्नानपुण्याः पुनन्तु ॥ १ ॥

अपि च—

ध्यानावधानपरिलङ्घनजागरूक-
रोषानलोन्मथितमन्मथविग्रहस्य ।

---

पार्वती के मान को दूर करने के उद्देश्य से शिव पार्वती के चरणों पर अपना सिर रखते हैं उस समय उनके मस्तक पर वर्तमान चन्द्रमा की कान्ति से पार्वती के चरण का नख पूर्णचन्द्र की तरह होकर महादेव के जटाभार-रूप राहु से ग्रस्त सा प्रतीत होने लगता है मानो चन्द्रग्रहण उपस्थित हो गया हो, सेवा मे उपस्थित देवगण चन्द्रग्रहण को उपनत देखकर चकित हो उठते हैं, उन्हें महादेव के सिर पर प्रवाहित होने वाली गङ्गामे स्नान का पुण्य अवसर प्राप्त हो जाता है, वे देवगण हमे पवित्र करें ॥ १ ॥

और —

ध्यानभङ्ग करने के कारण उदित क्रोधरूप अग्नि में कामदेव के शरीर को भस्म कर देने वाले महादेव को अपने उग्रकर्म के पश्चात् जो दयाभाव उत्पन्न

सद्यः प्रवृद्धकरुणापरिणाहदीर्घं
देवस्य पातु परिदेवितमिन्दुमौलेः ॥ २ ॥

( नान्द्यन्ते )

सूत्रधारः—( अलमतिविस्तरेण । पुरोऽवलोक्य ) कथमयमशेषभुवनवनिताविधीयमानसायन्तनमङ्गलदीपिकासहस्रसमकालमेव पूर्वाचलशिखरसौधपरिसरे प्राचीदिगङ्गनया प्रदीयमानः प्रदीप इवोदित एव देवो रोहिणीरमणः । तद्यावदेनं प्रसादयामि ( प्रणम्य )

दिङ्नागरीवदनलम्बिघनान्धकार-
केशापसारणविसारिकरप्रसीद ।
उर्वीतलं तरुणतिग्मकरापराध-
म्लानं प्रसादय सुधामधुरैर्मयूखैः ॥ ३ ॥

अपि च—

जातस्त्वमेव भगवन् भुवने भवानी-
प्राणेश्वरोऽयमलिके तिलकं चकार ।

---

हुआ, उसके चलते उन्होंने जो पश्चात्ताप किया, वह पश्चात्ताप हमारी रक्षा करे ॥ २ ॥

( नान्दी के अन्त में )

सूत्रधार—( अधिक विस्तार अनावश्यक है ) ( आगे की ओर देखकर ) क्यों यह चन्द्रमा उदित हो रहे हैं जो समस्त संसार की ललनाओं द्वारा दिये गये हजारों दीपमालिका के साथ ही प्राचीनायिका द्वारा प्रवर्तित दीप के समान लग रहे हैं । तब तक इनकी आराधना करूं । ( प्रणाम करके )

दिशारूप नायिका के मुखों पर लटकते हुए अन्धकारस्वरूप केशपाश को दूर करने में समर्थ हाथ ( कर ) वाले चन्द्रदेव, आप प्रसन्न हों, और सूर्य की कठोर किरणों से पीड़ित इस पृथ्वीतल को अपने अमृतमय करों से आह्लादित करें ॥ ३ ॥

और—

इस संसार में आप ही एक ऐसे उत्पन्न हुए जिसे शिव ने भी अपने मस्तक

यस्योदरास्त्वमृतकौस्तुभपारिजाता
यस्यान्वये स्वयमयं हरिराविरासीत् ॥ ४ ॥

( नेपथ्ये )

भाव, साधु स्मारितम् ,

सूत्रधारः—( आकर्ण्य ) अये कथमयं पारिपार्श्विकः, ( नेपथ्याभिमुखमवलोक्य ) मारिष, किमिव ?

( प्रविश्य )

नट —भाव, सबहुमानमस्मानिय नियोजयति जनकजनपदाभरणमणिश्रेणीवेणीसरस्वतीस्रोतःसनाथोत्सङ्गा शृङ्गारादिनाट्यरसास्वादनसुखावहा महाकवीनां नवीनानुबद्धनाट्याभिनयकौतुकोपनीतचित्तचापला परिषत् । तदिमां कतरं प्रबन्धं प्रणीय प्रीणयामीति चिन्तयन्नेव शीतांशुवंशावतंसं भगवन्तं वासुदेवमाख्यातवताऽनुस्मारितोऽस्मि भावेन यत्किल श्रीवासुदेवात्मजन्मनः कुमारप्रद्युम्नस्य सञ्चरितसन्दर्भगर्भितं प्रभावतीपरिणयं नाम नाटकं परन्तु कुतस्त्यमेतदिति स्मारयितुमवशिष्यते ।

---

पर स्थान दिया, आपके सोदरों में है अमृत, कौस्तुभ तथा पारिजात वृक्ष । आपके वंश में स्वयं भगवान् ने भी जन्म लिया है ॥ ४ ॥

( नेपथ्य में )

भाव आपने अच्छा स्मरण कराया ।

सूत्रधार—( सुनकर ) क्यों, यह पारिपार्श्वक है, ( नेपथ्य की ओर देखकर ) मारिष, क्या बात है ।

( प्रवेश करके )

नट—मिथिला के भूषण सरस्वती के उपासक तथा शृङ्गारादि रसों से पूर्ण नाट्य के आस्वादन में रसलीन महाकवियों की यह सभा नवनिर्मित नाटक के अभिनयार्थ अचपल भाव से हमको प्रेरित कर रही है, अतः इस परिषद् को किस प्रबन्ध के अभिनय से प्रसन्न करूं, इसी चिन्ता में मैं था कि आपने चन्द्रवंशभूषण भगवान् वासुदेव की याद दिला दी, मुझे याद पड़ गया वासुदेव के पुत्र प्रद्युम्न के चरित से पूर्ण प्रभावतीपरिणय नामक नाटक, परन्तु वह किसकी कृति है यह नहीं याद पड़ रहा है ।

सूत्रधारः—मारिष, मैथिल एवायं प्रबन्धः।

नटः—( सवितर्कम् ) भाव, बहवो हि मैथिला महाकवयः, तेषु—

शङ्के शङ्करमिश्रविश्रुतकृतेर्वाचामयं विभ्रमः।

सूत्रधारः—नैवम्, प्राचीना हि ते जगद्गुरवः।

नटः—प्रायः प्रादुरभूदियं रुचिपतेर्वाणीति जानीमहे॥

सूत्रधारः—नैतदपि, ततोऽपि नूतनोऽयम्।

नटः—श्रीरामेश्वरमीश्वरी कविगिरामाराधयन्ती चिराद्

या विद्याभिरवास लास्यलहरी तस्या यदि स्यादियम्॥५॥

सूत्रधारः—एवमेतत्, परन्तु तत्पराधीनतयैव तद्दौहित्रमनुगृहीतवत्या', यावत् कवयितारं विशिष्य व्याहरामि।

प्रादुर्भूय पुरोगिरेरिव हृषीकेशात्कृती राघवो
यस्तिग्मद्युतिवद्दिवाकरमहावंशे दिदीपे द्विजः।

---

सूत्रधार—वह प्रबन्ध तो मिथिला का ही है।

नट—( सोचता हुआ ) मित्र, मिथिला में बहुत से महाकवि हुए हैं, उनमें—

संभव है विश्रुतकीर्ति शङ्करमिश्र की यह कृति हो ?

सूत्रधार—नहीं, वे तो अतिप्राचीन तथा विश्वगुरु हैं।

नट—तब हो सकता है कि वह रुचिपति की रचना हो।

सूत्रधार—नहीं यह बात भी नहीं है, उनसे भी यह नवीन है।

नट—तब सम्भव है कि यह रामेश्वरमिश्र की रचना हो जिनको सरस्वती अपनी लीलाओं से रिझाती रही॥ ५॥

सूत्रधार—हाँ, ठीक है, परन्तु रामेश्वरमिश्र के वश में होने के कारण उनके दौहित्र को अनुगृहीत करने एवं चमत्कार दिखलाने वाली सरस्वती की ही यह कृपा है, साफ शब्दों में मैं कवि का नाम बता रहा हूँ। जैसे पूर्वाचल से प्रकट होकर भगवान् सूर्य दीप्त होते हैं उसी तरह हृषीकेश नामक पिता

या लक्ष्मीरथ मैथिलादुदभवद्विद्यावदातात्मन-
स्ताभ्यामुद्भवमापतु कुशलजप्रख्यातगोत्रौ सुतौ ॥ ६ ॥

एषा तयोः प्रथमजेन निजानुजात-
श्रीनीलकण्ठकविकण्ठविभूषणाय ।
गोविन्दसूनुगुणगुम्फनिबद्धसूक्ति-
मुक्तावली हरिहरेण चिरेण चीर्णा ॥ ७ ॥

अभिनयाय चास्मासु भरतेषु समर्पिता ।

नट —भाव तदहमवधारयामि, भरतकुलानुग्रहायैव कवेरयमभिनिवेश, पश्य—

परोपकाराय महाकवीना-
मेकत्र कुत्रापि वचोविलासा ।
रसान् समाहृत्य समर्पयन्तो
वृत्तिं चिराम्माधुकरीं चरन्ति ॥ ८ ॥

सूत्रधार —मारिष, कुत्रापीति किमुच्यते ? सङ्कर्षणो वासुदेव प्रद्युम्नोऽनिरुद्ध इति—

---

जन्म लेकर राघव नाम के पण्डित कर महाशय मे दीप्त हुए और विद्वान् मैथिल से उत्पन्न हुई लक्ष्मी । इन्ही दोनो—राघव तथा लक्ष्मी के कुशलजतुल्य दो पुत्र पैदा हुए ॥ ६ ॥

उन दोनो पुत्रो में ज्येष्ठ पुत्र हरिहर ने अपने अनुज नीलकण्ठ के पठन के लिये वासुदेवतनय प्रद्युम्न के गुणो से पूर्ण इस नाटक रत्न की रचना की है ॥७॥

और अभिनयार्थ उन्होने अपनी कृति हमें दी है ।

नट—मित्र, मुझे लगता है कि भरतो पर कृपा करने के लिये ही कवि ने यह प्रयास किया है देखो—

परोपकार के लिये ही कविगण किसी पात्रविशेष को वर्णन का लक्ष्य बनाकर यत्रतत्र से रससञ्चय करते हुए मधुकरी वृत्ति का अवलम्बन करते हैं ॥ ८ ॥

सूत्रधार—मारिष, किसी पात्रविशेष मे—ऐसा क्यो कहते हो, सङ्कर्षण,

ये चत्वारः प्राकृतैस्तैर्विकारैः
प्राग् ब्रह्माण्डाद् ब्रह्मखण्डा बभूवुः ।
ते खल्वेते वृष्णिवंशेऽवतीर्णा
दुःस्थामेतां स्थापयन्तो धरित्रीम् ॥ ९ ॥

तेन हि—

विदूरं वेदेभ्यो यदि यदुषु तद्धाम परमं
गिराम्नेदीयस्त्वं ननु तनुभिरेताभिरभजत् ।
परस्तादेतस्यास्तदनु चरितस्वर्गसरितः
कुतः स्रोतः सारस्वतमुचितवित् सङ्गमयतु ॥ १० ॥

अपि च—

वासुदेवप्रसादनमपि प्रयोजनमेतस्य, कुतः,

कवेः कथं मन्मथवर्णनाभि-
र्नाराधितः स्यादरविन्दनाभः ।
यतः स्वतोऽपि स्वतनूजपूजा
सन्तोषहेतुर्महतामुदीते ॥ ११ ॥

---

वासुदेव, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध यह चार ब्रह्मखण्ड प्राकृत विकारों के कारण ब्रह्म से प्रकट हुए, यह सभी यादव वंश में अवतीर्ण होकर इस विपन्न पृथ्वी की रक्षा कर रहे हैं ॥ ९ ॥

जो ब्रह्म वाणी से परे अगम्य था, वही ब्रह्म यदुवंश में इन रूपों में अवतार लेकर वाणी के समीप आगया है, उसके आचरणरूप गङ्गा को छोड़कर, औचित्य का ज्ञाता कवि अपनी सरस्वती के प्रवाह को और कहाँ सङ्गम करने के लिये प्रेरित करे ॥ १० ॥

और—वासुदेव की आराधना भी इस वाणी का प्रयोजन है, क्योंकि—

कवि द्वारा किये गये कामदेव के वर्णनों से भगवान् कृष्ण कैसे नहीं प्रसन्न होंगे । अपनी पूजा से बढ़कर पुत्र का सत्कार लोगों के सन्तोष का कारण हुआ करता है ॥ ११ ॥

न केवलमेतावन्मात्रमपि यतः—

संख्यावद्भिः सकलजगतीजित्वरैर्दूरदृष्ट्या-
दर्थात् कष्टादधिकमधिकं तर्कमुत्थापयन्तः ।
श्रान्ताः सार्द्धं किमपि कविना ये सतीर्थ्याः सुखार्थी
स्तेषामेषा शिशिरमधुरा भारती प्रादुरास ॥ १२ ॥

नटः—( सबहुमानम् ) एवमेतत् । तत्सुतरामनेन प्रबन्धेनाराधिता परिषत् ।

सूत्रधारः—एवमेतत् , परन्तु—

यद्यप्येव विशेषविरचयिता शिक्षासु दक्षा वयं
नाट्ये शम्बरगर्वडम्बरहरो देवः स्मरो नायकः ।
रङ्गेऽस्मिन्निपुणं तथापि भरतैरेतैरुपक्रम्यतां
यत्राक्रामति दुर्जनस्य रसनारङ्गस्थली दुर्यशः ॥ १३ ॥

अपि च—

कविना निपुणं गिरां गरिम्णा
चरिते शम्बरवैरिणः प्रणीते ।

---

इतनी ही बात नहीं है, क्योंकि—

सकल विश्वविजयी जो विद्वान क्लेश कर के तर्क की उद्भावना करते-करते श्रान्त हो गया है, प्रकृत कवि के साथ वह सुख की कामना करता है उन्हीं सवर्ग कवियों की यह शीतल मधुर कविता प्रकट हुई है ॥ १२ ॥

नट—( सादर ) यही बात है । तब तो इस प्रबन्ध से परिषद् भलीभाति प्रसन्न होगी ।

सूत्रधार—हां, ऐसी ही बात है, परन्तु—

यद्यपि इस नाटक के रचयिता कवि विशेषज्ञ हैं, हम सभी नाट्यकला प्रवीण हैं, नाटक के नायक भी शम्बर के गर्व को दूर करने वाले कामदेव हैं, फिर भी भरतगण अभिनय मे पूर्ण सतर्कता बरतें, जिससे दुर्जन को जीभरूप रङ्गस्थल मे दुर्यश न नाचने लगे ॥ १३ ॥

और—भरतगण वाणी की गरिमा को ध्यान में रख कर कवि द्वारा

भरताः कुरुताभियुक्तमन्तः
सुखमेतेन वशीभवन्तु सन्तः ॥ १४ ॥

नटः—भाव, सतां हि वशीकरणमिति न दुष्करं, यतः—
विरलोऽपि गुणो महत्त्वभाजां
विमले हृन्मुकुरेऽनुबिम्बमेति ।
निभृतेन तिरोभवन्त्यमीषां
गरिमग्रावदरीषु दूषणानि ॥ १५ ॥

किं पुनरिदानीं नाट्यारम्भसमयसमुचितमाचरणीयम् ।

सूत्रधार—मारिष,
सांसारिकेऽस्मिन् व्यापारे धावतोऽहर्निशं हृदः ।
संगीतभित्तिस्थगनात् स्थिरीकरणं परम् ॥ १६ ॥

( स्थिरे चाधिकरणे स्थेमानमावहन्ति विन्यस्तानि वस्तूनि, तदादेशय गृहिणीं सङ्गीताय । )

नटः—भाव, कं समयमाश्रित्य सम्प्रति सङ्गीतमुपक्रम्यताम् ।

---

निमित्त इस नाटक के अभिनय में पूर्ण सावधान होकर काम करें जिससे सज्जनगण अनायास वशीभूत हो जांय ॥ १४ ॥

नट—मित्र, सज्जनों को वश में करना कुछ कठिन कार्य नहीं है, क्योंकि—

महान् जनों के हृदयरूप दर्पण में अल्पमात्रा में वर्तमान गुण भी प्रतिबिम्बित होता है और उनके गौरव की दरी में सारे दोष चुपचाप छिप जाते हैं। १५ ॥

इस समय नाट्यारम्भ के उपयुक्त क्या करना चाहिये ।

सूत्रधार—मारिष,

इन सांसारिक व्यापारों में अहर्निश दौड़ते हुए हृदय को संगीत की भित्ति पर निश्चल करने के सिवा दूसरा कोई स्थिर करने का उपाय नहीं है ॥ १६ ॥

नट—मित्र, किस समय को आश्रित कर के सङ्गीत प्रारम्भ किया जाय ।

सूत्रधार —साम्प्रतिक शरत्समयमेव। इह हि—

धुनीते हंसालीं हरिदनुचरीचामरमित
सितच्छत्रं धत्ते शिशिरकरमाकाशपुरुष,
इयन्तारालाजान् किरति पुरवृद्धेव रजनी
जगज्जेतुं सज्जोभवति नियतं तन्मनसिज ॥ १७ ॥

नट —(सविमर्शम्) भाव, कथमारभ्यता सङ्गीतकम्?

सूत्रधार—कथमिव?

नट —भावस्येन हसारयानेन स्मारितोऽस्मि यन्द्य कुमारप्रद्युम्नस्य क्रीडाकमलिनीखण्ड कुतश्चिदुपनिपतितानि राजहंसमिथुनानि दैवीं वाचमुद्गिरन्तीति नागरिकाख्यानमुपश्रुत्य कुतूहलोत्तरलचेतसो भरतकुलमौलिभूता भावभार्यां पुरस्कृत्य सकला शैलूषयोषितस्तत्रैव गता नाद्यापि निवर्त्तन्त इति।

सूत्रधार —आ, जानामि शुचिमुखीप्रधान निगूढसविधान हसकुलमेतत्।

---

सूत्रधार—वतम न शरत् समय को ही इसमें—

शिशरूप गाडो हंसमालास्वरूप चामर झल रही है, आकाशरूप पुरुष चन्द्रमास्वरूप उजले छत्र को पकड़े हुआ है ग्रामवृद्धा स्त्री की तरह यह रात्रि तारास्वरूप लाजा बिखेर रही है ऐसा लगता है मानो कामनृपति जगत् जीतने को तैयार हो रहे हों ॥ १७ ॥

नट—(सोचकर) मित्र कैसे सङ्गीत प्रारम्भ करें?

सूत्रधार—क्यों?

आपके हसाख्यान से मुझे स्मरण हो आया है कि आज कुमार प्रद्युम्न के क्रीडाकमलवन मे कहीं से उतरे हुए हंस के जोड़े देववाणी बोलते हैं, नागरिकों की इस बात को सुन कर उत्कण्ठित होने वाली समस्त भरतनारियाँ भरताङ्गनाप्रधान आपकी पत्नी को आगे करके वहीं चली गई हैं। व अब तक वहाँ से नहीं लौट सकी हैं।

सूत्रधार—अहा, समय गया यह वही शुचिमुखी प्रभृति हंसों का समुदाय है जो कुछ रहस्यमय कार्य में लगा है।

नट —( सकौतुकम् ) भाव, भिन्नार्थमिदमाकर्णयितुमुत्कण्ठितोऽस्मि।

सूत्रधारः—श्रूयताम्, दिव्यहंसाः खल्वेते, प्रभवति चैतेषु प्रगल्भा विदग्धहंसी शुचिमुखी।

वज्रनाभस्य नगरात्सेयं द्वारवतीमिमाम्।
प्रेम्णा घटयितुं प्राप्ता प्रद्युम्नेन प्रभावतीम् ॥ १८ ॥

( नेपथ्ये—सक्रोधम् )

आः शैलूषवर्बर, सर्वलोकसर्वस्वभूत रहस्यमिदमुद्घाट्य व्याहरन्न बिभेषि?

सूत्रधार —( आकर्ण्य सापराधमिव ) अये, कथमयमस्माकं कुशीलवानां कुलमणिर्मुनिदत्तवरस्तत्रभवान् भद्रो देवप्रणिधिर्देवनीतिमुद्घाटितामाकर्ण्य क्रुध्यति, तदेहि सम्प्रत्येतस्य दर्शनपथादपसराव। ( इति निष्क्रान्तौ )

प्रस्तावना

---

नट—( कौतुक के साथ ) मित्र, आप इस कथन का थोड़ा अर्थ स्पष्ट कीजिये, मैं उत्कण्ठित हो रहा हूँ।

सूत्रधार— सुनिये, ये स्वर्गीय हंस हैं और इनका प्रधान है शुचिमुखी नाम की विदुषी तथा प्रौढ़ा हंसी।

यह वज्रनाभ की नगरी से द्वारकापुरी इसीलिये आई है कि वह प्रभावती के साथ प्रद्युम्न का प्रेम सम्बन्ध स्थापित कर सके ॥ १८ ॥

( नेपथ्य में—सक्रोध )

अरे नराधम, समस्त संसार का यह सर्वस्व स्वरूप रहस्य है,. इसको साफ-साफ कहते हुए तुमको भय नहीं हो रहा है?

सूत्रधार—( सुनकर सापराध की तरह ) अरे, क्या यह हम कुशीलवों के कुलश्रेष्ठ, नारद द्वारा वर-प्रदान से सम्मानित, देवों के गुप्तचर भद्र हैं जो देवनीति को उद्घाटित होते सुन कर कुपित हो रहे हैं, अच्छा चलो, अभी इनकी दृष्टि से अलग हो चलें। ( जाते हैं )

प्रस्तावना समाप्त

( ततः प्रविशति भद्रः )

भद्र — ( आ॰ शैलूषेत्यादि पठित्वा संवरणमभिनीय ) अस्तु वा निषेधमुखेनापि नायमर्थः प्रसञ्जनीयः । इदन्तु चिन्तयामि—

त्रासोत्कम्पितमत्सुरासुरशिरोरत्नाङ्कुरोद्घर्षण-
प्रोद्यत्पीठमणिप्रभाजलवलत्पादारविन्दो हरिः ।
गीर्वाणान् परिभूय भूयसि मुहुर्मामादरे स्थापयन्
यस्मिन्नादिशतिस्म कर्मणि कथं स्यामस्य पारङ्गमः ॥ १९ ॥

अथवा – अगणितगरिमाणो हि ते कार्यमर्यादायाः पारतन्त्र्येण परेषु प्रवर्त्तमानाः प्राकृतमपि पुरुषं परां कोटिमारोहयन्ति, तथाहि—

कृतिमत्तामपटोरपि घटयति तेजस्विनां पुरस्कारः ।
हरति हरितामनूरुर्जगतीत्रयजाड्यिकानि तिमिराणि ॥ २० ॥

---

( भद्र का प्रवेश )

भद्र—( आ शैलूषादद, इत्यादि पढ कर फिर बन्द कर देने के अभिनय में ) अथवा इस बात को निषेध करने की मुद्रा मे भी नही प्रकाशित करना है, मैं सोचता हूँ—

भय से कांपते हुए देवदानवगण के मस्तक मणि के सङ्घर्षण से जिनका पादपीठगत मणि घिसता रहता है और उसी के कारण दीप्त मणिप्रभा से जिनका चरणारविन्द प्रकाशित होता रहता है, ऐसे हरि ने समस्त देवगण को छोड़कर मुझे जिस आदर का पात्र बनाया तथा गुरुतर कार्य मे नियुक्त किया है, मैं उस कार्य को किस प्रकार पूरा कर सकूंगा ॥ १९ ॥

अथवा उनकी महिमा अपरम्पार है, वह कार्य की महत्ता को ध्यान मे नहीं रख कर ही दूसरो को आदेश दे दिया करते हैं और इस प्रकार से साधारण जन को भी उच्च गौरव प्रदान करते हैं। जैसे—साधारण जन को भी जब तेजस्वी पुरुष गुरुतर कार्य मे नियुक्त करते हैं तब उसकी चतुरता निखर आती है, सूर्य द्वारा नियुक्त होने से ही तो अनूरु लोकत्रय मे व्याप्त तम को दूर करने मे समर्थ हो पाता है ॥ २० ॥

अपि च—

देवो द्वारवतीपतिर्वितनुते सत्कारमाराधितः
सर्वः सोदरभावमादरपरः शाम्बादिराप्यते ।
प्रद्युम्नः परमेष यन्मयि पुनः प्राणादपि प्रीयते
तज्जानामि जयन्ति जृम्भितफलास्सम्भारिसम्भावनाः ॥ २१ ॥

अथ च नैतावदपि निरभिसन्धि, यथा—

दूरादानकदुन्दुभेरुपगतास्तत्राश्वमेधाध्वरे
सम्प्राप्याभिनयेषु तेषु मुनयस्ते ते मयोपासिताः ।
तादृक्कैरयमर्पितो मयि वर. स्वच्छन्दसञ्चारिणो
येनैतत् सचराचरं जगदपि व्यामोहयामो वयम् ॥ २२ ॥

( अग्रतोऽवलोक्य । साश्चर्यम् ) कथमय पुरुहूतदूतः सारणः,

( प्रविश्य )

सारणः—( सानन्दम् ) परिस्सजम्ह पिअवअस्स ।( परिष्वजामहे प्रिय वयस्यम् ) । ( इति परस्परमालिङ्गतः )

---

और—द्वारकाधीश मेरे द्वारा आराधित होकर मेरा सत्कार करते हैं, शाम्ब आदि आदर के साथ सोदर की तरह मानते हैं, यह प्रद्युम्न तो मुझ पर प्राणों से भी बढ़कर प्रेम करता है, इन सभी घटनाओं से मुझे ज्ञात होता है कि यह सब इन्द्र के द्वारा किये गये मेरे आदर का ही परिणाम है ॥ २१ ॥

और यह भी बिना गुप्त रहस्य के नहीं है, जैसे—यदुराज के अश्वमेध यज्ञ में दूर दूर के मुनिगण आये हुए थे, मैंने नाटक के अभिनय द्वारा उन्हें आराधित किया था, उन लोगों ने प्रसन्न होकर मुझे कुछ ऐसा वरदान दिया है जिससे मैं स्वच्छन्दचारी होकर चराचर जगत् को मोहित करता हूँ ॥ २२ ॥

( आगे की ओर देखकर ) ( आश्चर्य के साथ ) क्या यह इन्द्र के दूत सारण हैं।

( प्रवेश करके )

सारण—( सानन्द ) प्रिय मित्र, आओ हम गले से लगें ।

( परस्पर आलिङ्गन करते हैं )

भद्र—वयस्य, कुशलं देवराजस्य।

सारण—( सनि श्वासम् ) कुदो कुसलं जावदावि सा वेरिणो ण पराहु-वीअन्ति। ( कुत कुशलं यावतापि ते वैरिणो न पराभूयन्ते )

भद्र—( सोद्वेगम् )किं किमप्यद्यतनमत्याहितम्।

सारण—अहइं। ( अथकिम् )

भद्र—सविशेषमभिधीयताम्।

सारण—सुणादु वअस्सो, सो क्खु परक्कमावलेअ-पज्जलन्त-रोस-वेसाणरो वज्जणाहो सुणाहाधिट्ठिअदुच्चासुरसेण्णसहाओ झत्ति आअ च्छिअ अमरावईए दुआरप्पमुहे ज्जेव णिवेसिअ खन्धारो आसि। ( शृणोतु वयस्य, स खलु पराक्रमावलेपप्रज्वलद्रोषवैश्वानरो वज्रनाभ. सुनाभा-धिष्ठितोच्चासुरसैन्यसहायो झटित्यागत्य अमरावत्या द्वारप्रमुखे एव निवेशितस्क-न्धावार आसीत्। )

भद्र—आ शक्ति, अमरावतीमप्यवरुरोध दानवः, अथवा—किमा-श्चर्यम्,

प्राक् पर्याप्ततपश्चर्यावशीकृतविरञ्चिना।

---

भद्र—मित्र, देवराज तो सकुशल हैं।

सारण—( निश्वास छोड कर ) तबतक कुशल कहाँ जबतक इन वैरियो का पराभव नही होता है।

भद्र—( उद्विग्नतापूर्वक ) आज की कोई नई बात क्या है?

सारण—और क्या?

भद्र—स्पष्ट करके बताओ।

सारण—सुनो मित्र, पराक्रम के गर्व से रोष वह्नि को प्रज्वलित करता हुआ वह वज्रनाभ सुनाभ के आधिपत्य मे असुरसैन्य का सङ्गठन करके शीघ्र आकर अमरावती के द्वार पर सैन्यसंनिवेश करके उपस्थित हो गया।

भद्र—कितनी बडी शक्ति है, उस दानव ने अमरावती को ही घेर लिया। इसमे क्या आश्चर्य है?

पूर्वकाल मे वज्रनाभ ने प्रचुर तपस्या द्वारा ब्रह्मा को वश मे करके द्वेष

दीर्घद्वेषभृता तेन घृता देवैरवध्यता ॥ २३ ॥

ततस्ततः ।

सारण —तदो तेण तक्खणमणुप्पेसिदो समग्गासुरवग्गाणं गुरु भअवं भग्गवो सुरणाहसमीवं समागच्छिअ गव्वणिब्भरक्खराक्खेवं महाराअवअणाहो वाहरदित्ति। (ततस्तेन तत्क्षणमनुप्रेषित समग्रासुरवर्गाणां गुरुर्भगवान् भार्गव. सुरनाथसमीपं समागत्य गर्वनिर्भराक्षराक्षेपं महाराजवचनाभो व्याहरतीति।)

मित्र—

पूर्णा दिङ्नागरत्नाकरकनकमणिप्रायरत्नैस्त्रिलोकी
पित्र्यं नः काश्यपानां स्वमिति समतया संविभज्योपभोग्या।
तत्ते यावन्ति यातान्यमरपरिवृढस्वर्णगर्वो युगानि
स्त्रावहन्तृत्कडगसमरभुजभुजगपतिस्तावदेनां प्रशास्तु ॥ २४ ॥

किं बहुना—

उर्व्यां दुर्वारदैत्याक्रमणपरवशा दुर्दशां यात यूयं
स्वर्लोकेऽस्मत्प्रतापप्रतिनवतरणि प्रज्वलन्नाधिरस्तु।

---

वश उनसे वरदान ले लिया है कि वह देवों से वध्य नहीं होगा ॥ २३ ॥

इसके बाद क्या हुआ ?

सारण—इसके बाद उसने तत्काल समस्त दानवों के गुरु शुक्र को इन्द्र के पास भेजा, शुक्र ने आकर गर्व तथा अपमान के व्यञ्जक शब्दों में वज्रनाभ का संदेश कहा—

मित्र,

यह दिग्गजों, सागरों, स्वर्णों और मणियों से पूर्ण पृथ्वी हम सबों की बपौती सम्पत्ति है, उचित है हम काश्यप की सन्तानें उसका समभाग करके उपभोग करें। अतः, देवराज, आपने जितने दिनों तक स्वर्ग का उपभोग किया है उतने दिनों तक अब यह हमारा वज्रतुल्य सर्पराज से युक्त बाहु उसका भोग करेगा ॥ २४ ॥

अधिक क्या ? दुर्धर्ष दैत्यों के आक्रमण से परवश होकर आप लोग पृथ्वी पर चले जांय, और स्वर्ग में हमारे प्रतापरूप सूर्य की प्रखर किरणें प्रकट हों।

**नो चेद् दम्भोलिदम्भज्वरमुपचरतु त्वद्भुजस्तम्भभाजं**
**त्वत्सेवाविप्रदेवासुरसमरचरो निष्कृपो न कृपाणः ॥ २५ ॥**

एत्तिअ भणिअ तुण्हिक्को आसि। ( एतावद् भणित्वा तूष्णीक आसीत्। )

भद्रः—अहो दुरवलेपो दैत्यहतकस्य ! अहो दुर्निनयगर्भता भार्गवगिराम् ! अहो प्रमादः प्रसीदत परमेष्ठिन ! । तत परमभिधीयतां किं प्रतिपन्नममरावतीपतिना।

चारण —तदो तक्काल पज्जलन्त कोहकालाणलजालाहिँ निअ णिस्सरन्तीहि आरत्तीकिदलोअणसहस्स पुणो पुणो भीसण कुलिस-प्फालिअकरअल महेन्द चिन्ता-णिक्खुत्तहिअअ अ देव्वपरिसद वित्तलिहिअ निअ पलोइअ देव्वाण उअज्झाओ झिहप्पई झत्ति उट्ठिअ महेन्दमुत्तरिअञ्चले घेत्तूण सुधम्माए बाहिर मन्तिदु ओसरिओ। ( ततस्तत्कालप्रज्वलत्कोपकालानलज्वालाभिरिव नि सरन्तीभिरारक्तीकृतलोचनसहस्र पुन पुनर्भीषणकुलिशस्फालितकरतल महेन्द्र चिन्तानियत्तहृदया च देवपरिषद चित्रलिखितामिवावलोक्य देवानामुपाध्यायो बृहस्पतिर्झटिति उत्थाय महेन्द्रमुत्तरीयाञ्चले गृहीत्वा सुधर्माया बहिर्मन्त्रयितुमपसृत. )।

भद्रः—युक्तमेतत्, ततस्तत.।

---

अगर आप ऐसा नही करते तो देवासुरसमाम विहारी हमारा यह निर्दय कृपाण आपके दम्भरूप ज्वर का उपचार करने को प्रस्तुत हो जायगा ॥ २५ ॥

इतना कहकर शुक्र महाराज चुप हो गये।

*भद्र—दैत्याधम का गर्व आश्चर्यकर है, और शुक्र की वाणी भी अविनय से भरी हुई है। इसके बाद इन्द्र ने क्या किया, यह बताइये।*

चारण—इसके बाद बृहस्पति ने देखा कि तत्काल प्रज्वलित कोपरूप कालानल को ज्वाला सी उगलती हुई इन्द्र की आँखें लाल हो रही हैं, और वह बारबार करगत वज्र का स्पर्श कर रहे हैं, इधर देवगण चिन्ता मे मग्नहृदय हो रहे हैं, वह शीघ्र उठ गये और इन्द्र को चादर की छोर पकड कर देवसभा से बाहर मन्त्रणा के लिये बुला लाये।

भद्र—यह तो ठीक किया। इसके बाद ?

चारणः—तदो विव्वुढाए मन्तणाए आअच्छिअ देव्वगुरुणा आअक्खिदं, जुत्तं ज्जेव वज्जणाहो वाहरदि, करीअदि ज्जेव एव्व जइ पिदरो उवरदा होन्ति जमन्तीअदि—( ततो निर्व्यूढायां मन्त्रणायामागत्य देवगुरुणा भणितं युक्तमेव वज्रनाभो व्याहरति, क्रियत एव यदि पितरौ उपरतौ भवतः, यन्मन्त्र्यते— )

पित्रोरुपरते पुत्रा विभजेयुर्यथायथम् ।
जीवत्पुनः स एव स्यात् स्वेच्छया विभजेत्सुतान् ॥ २६ ॥

इतस्थ भरद्दोकस्सरस्सज्जेव सआसं गच्छध, सो जं आणवेदि तं ज्जेव अम्हाणं पमाणन्ति । ( इतः भरद्वाजसरस एव सकाशं गच्छत, स यदाज्ञापयति तदेवास्माकं प्रमाणम् इति । )

भद्रः—साधु, मन्त्रिमहत्तरगीर्वाणगुरो, साधु, यतः—

अनधीनप्रतीकारे शिरोवर्तिनि वैरिणि ।
समयं क्षिपता क्षिप्ताः पुरुषेण विपत्तयः ॥ २७ ॥

ततस्ततः,

चारणः—तदो सुक्कोदीरिद पवोवण्णास उज्जुअं सुणिअ अत्तणो

---

चारण—इसके उपरान्त मन्त्रणा करने के बाद देवगुरु आये और उन्होंने कहा कि वज्रनाभ का कथन ठीक है, ऐसा ही किया जायगा यदि पिता का देहान्त हो जाय, जैसा कि कहा गया है :—पिता की मृत्यु के बाद पुत्र उसकी सारी सम्पत्ति बाँट लें, परन्तु जीवितावस्था में पिता ही अपनी इच्छानुसार विभाग कर दे ॥ २६ ॥

अतः आप लोग भरद्वाज सरोवर के पास चले जाइये, वरुण महाराज की जैसी आज्ञा होगी वह हम लोगों को मान्य होगी ।

भद्र—साधु, मन्त्रिश्रेष्ठ बृहस्पति, साधु । जिसका कोई प्रतीकार नहीं हो ऐसा दुश्मन जब सिर पर चढ़ बैठे, तब जो पुरुष समय टाल जाता है वह विपत्ति को पार कर जाता है ॥ २७ ॥

इसके बाद क्या हुआ ?

चारण—इसके बाद शुक ने आकर सारी कथा सुनाई जिसमें दुश्चिन्ता के

उअरि पिदुलो अणुउलत्तुण मण्णमाण महासुरसेण्ण सणाह वज्जणाह पुरोक्दुअ भअवदो मारीअस्स सआस गदो। (तत शुक्रोदीरित वक्रोपन्यास ऋजुर्कं बुद्ध्वा आत्मन उपरि पितु अनुकूलत्व मन्यमान महासुरसैन्यसनाथं वज्रनाभ पुरस्कृत्य भगवतो मरीचे सकाश गत ।)

भद्र—ततस्तत ।

चारण—तदो ताण सुरलोअलुद्धाण ताइ ताइ विण्णत्तिआइ आअण्णिअ भअवदा मारीएण चिन्तिऊण भणिअ अम्ह एतस्सि अद्धावसिट्ठे वारहवारसिए सत्ते समत्ते तुम्हे अप्पत्तमणोरहा ण चिट्ठिस्सध त्ति वज्जणाहो वि पिदर पमाणीक्दुअ परावुत्तो वज्जउर। (ततस्तेषा सुरलोकलुब्धाना तानि तानि विज्ञपितानि आकर्ण्य भगवता मरीचिना चिन्तयित्वा भणितम्—अस्मिन्नर्धावशिष्टे द्वादशवार्षिके सत्रे समाप्ते यूयम् अप्राप्तमनोरथा न स्थास्यथ इति वज्रनाभोऽपि पितर प्रमाणीकृत्य परावृत्तो वज्रपुरम् ।)

भद्र—साधु साधु, यूयमप्राप्तमनोरथा न स्थास्यथेति विशिष्टाभाव उभयथाऽप्युपपन्न, अथवा—नाद्यतन सहस्राक्षपक्षपातो दाक्षायणीनायकस्य तन्नाप्त कालो व्यवसायस्य। त्व पुन किंनिमित्तमनागत ।

---

साथ सरलता मिली हुई थी वज्रनाभ ने समझा कि पिताजी मेरे अनुकूल हैं ही अत वह बडी सी सेना को साथ लेकर आगे आगे चला देवगण भी साथ हो लिये ।

भद्र—इसके बाद ?

चारण—उन स्वर्गलोलुपों की सारी बातें सुन कर भगवान् मरीचि ने कहा कि हमारे इस अर्धावशिष्ट द्वादश वर्षों में समाप्य यज्ञ के समाप्त होने पर तुमलोग अपूर्ण मनोरथ नहीं रह जाओगे। वज्रनाभ ने भी पिता की वाणी को प्रमाण मान लिया और वह अपने नगर को लौट गया

भद्र—साधु साधु। आप लोग अप्राप्त मनोरथ नही रह जायेंगे इसमे दोनो तरह से न्याय ठीक बैठता है अथवा—भगवान् मरीचि आज से ही इन्द्र का पक्षपात नही करने लगे हैं उद्योग करने का समय मिल गया। यह तो कहो कि तुम यहा क्या करने आये थे ?

सारण:—मए इध आअच्छिअ एसो महेन्दसन्देसो वासुदेवगोअरीकदो ( मया इह आगत्य एष महेन्द्रसन्देशो वासुदेवगोचरीकृतः । ) ( इति कर्णे कथयति )

भद्र:—कथमङ्गीकृतमेतद् भगवता ।

सारण:—अध इं । ( अथ किम् । )

भद्र:—( सानन्दम् ) तर्हि सर्वतोमुखी सम्प्रति देवदण्डनीतिः ।

सारण:—तुम्हे उण किंवावारा । ( यूयं पुनः किंव्यापाराः ? )

भद्र:—( समन्तादवलोक्य ) विजन एवायं प्रदेशः, शृणु। ये खलु ते दिव्यहंसा भगवता महेन्द्रेण—

काश्यपा यूयमस्माकं बान्धवो वज्रयसिन ।
वज्रनाभपुरं प्राप्ताः साधु साधयतेप्सितम् ॥ २८ ॥

इत्येवमादिष्टाः ।

ते हि विचित्रवयसो विहङ्गमा इति वज्रपुरे प्राप्तप्रवेशाः प्रभावत्याः सखीभावे शुचिमुखीमादिश्य दनुजराजान्तःपुरदीर्घिकायामेव दीर्घकालमुषिताः ।

---

सारण—मैंने यहाँ आकर इन्द्र का सन्देश वासुदेव के पास पहुँचाया है ।
( कान में कहता है )

भद्र—क्या वासुदेव ने यह स्वीकार कर लिया ।

सारण—और क्या ?

भद्र—( आनन्द ) अब तो देवों की दण्डनीति सब ओर से चल रही है ।

सारण—तुम क्या कर रहे हो ?

भद्र—( चारों ओर देखकर ) यह स्थान तो निर्जन है । सुनिए—महेन्द्र ने जिन हंसों को यह कहा था—

हंसो, तुम भी काश्यप होने से हमारे भाई हो, अतः तुम लोग वज्रनाभ की नगरी में जाकर हमारा कार्य करो ॥ २८ ॥

वे नाना तरह की बोली वाले हंस हैं अतः उनका वज्रनाभपुर में प्रवेश सुलभ हो गया, उन्होंने अपने दल की हंसी शुचिमुखी को प्रभावती की सखी बना दिया, और वे दानवराज के अन्तःपुर में चिरकाल तक रह गये ।

सारणः—अह ईं सुइमुहीए ववसिदं। (अथ किं शुचिमुख्या व्यवसितम् ?)

भद्रः—तया हि पुरस्तात् त्रिभुवनकथाकर्णनकुतूहलिनीषु प्रभावती-प्रमुखासु दनुजकन्यकासु भारतवर्षोपवर्णनप्रसङ्गेन द्वारवतीप्रस्तावे वृष्णिवंशवर्णनायामनुवर्णिता यथाऽमन्मथावतारः कुमारः प्रद्युम्नः। अथैकदा रहसि प्रियसखीभावेन तासु तासु प्रणयगर्भिता सुप्रवृत्तासु वार्त्तासु—

किमपि तरुणिमा तवाविरास्ते
तरुणि तनौ रमणीयतानुरूपः।
इह गहनतरः स्मरादुदीते
प्रतिपदलब्धभयोऽदयोऽभियोगः ॥ २९ ॥

तेन हि—

कति कति न कुलेषु जन्मभाजो
जगति जयन्ति गुणोज्ज्वला युवानः।
स्मरपरवशतामुपेत्य कस्मि-
न्नपि करभोरु, कुरु प्रसन्नमन्तः ॥ ३० ॥

---

सारण—और शुचिमुखी ने क्या किया ?

भद्र—शुचिमुखी ने पहले त्रिभुवनकथा-श्रवणोत्सुक दनुजकन्याओं के आगे भारतवर्ष के वर्णनक्रम में द्वारवती-प्रसङ्ग में मन्मथावतार कुमार प्रद्युम्न की अवतारणा की। फिर एक समय एकान्त में नानाविध प्रणयकथा के सिलसिले में उसने प्रभावती से कहा—

हे तरुणि, तुम्हारी देह में सौन्दर्य के अनुरूप यौवन का उदय हो रहा है, इस अवस्था में पगपग पर भय उत्पन्न करनेवाला काम का आक्रमण हुआ करता है ॥ २९ ॥

इसलिये—

अच्छे-अच्छे वंशों में बहुत से गुणवान् युवकों ने जन्म लिया है, तुम काम-परवश होकर उन्हीं में से किसी युवक पर अपना अन्तःकरण प्रसन्न कर दो ॥ ३० ॥

इत्याख्यातवत्यां शुचिमुख्यामुन्मुक्तहृदयग्रन्थिः प्रभावती-प्रियसखि, यदि प्रथमं सर्वथैव मन्मथपराधीनता पुरन्ध्रीणान्तर्हि पुरुषान्तरप्रसङ्गे सत्यभङ्गः इत्युपहसितवती ।

सारणः—( सकौतुकम् ) साहु उवक्कमो, तदो तदो । ( साधुरुपक्रमः । ततस्ततः ? )

भद्रः—ततश्च शुचिमुखी सोत्प्रासहासं प्राह, आः,

तन्निर्णीतं भवति भवती रौक्मिणेयानुरक्ता
व्यक्तानुक्ताप्यतिचिरमियं चोरिता चित्तवृत्तिः ।
किं त्वेतस्मिन्नहह गहने त्वामहं नानुमन्ये
पुण्येनास्मिन्नपि जयिनी जायसे वा न वेति ॥ २१ ॥

इत्युपक्रमेण सा विदग्धदूती पौरन्ध्रीमन्तर्निगूढां प्रीतिमुज्जीवयन्ती तथा तथा व्यवसितवती यथा हि सम्प्रति—

ध्वनति मधुरमस्याः कोकिले कर्णबाधा
समुदयति सुधांशौ शोषणा लोचनस्य ।

---

शुचिमुखी ने जब इस प्रकार कहा तब प्रभावती के हृदय की गाँठ खुल गई, उसने कहा कि हे प्रियसखि, यदि स्त्रियाँ नियमपूर्वक पहले कामपराधीन हुआ करती हैं तब यदि उनका दूसरे पुरुष पर अनुराग होगा तब तो सतीत्व-भङ्ग होगा, ऐसा कह कर हँस दिया ।

सारण—( कौतुक से ) उपक्रम तो बड़ा अच्छा है, इसके बाद क्या हुआ ?

भद्र—इसके बाद शुचिमुखी ने हँसकर कहा—ओ, मैं समझ गई, तुम प्रद्युम्न पर अनुरक्त हो, तुमने आज तक अपनी मनोदशा को गुप्त रखा था, वह व्यक्त हो गई, परन्तु मैं तुम्हें इस गहन कार्य में अग्रसर होने की राय नहीं दे सकूँगी, हो सकता है अपने प्राक्तनपुण्यों के बल पर तुम इसमें सफल हो जाओ यह भी संभव है कि न भी सफल होओ ॥ २१ ॥

इस प्रकार उस चतुर दूती ने स्त्री की गूढ़प्रीति को उज्जीवित करते हुए वैसा प्रयत्न किया कि अब, कोयल की मधुर आवाज से उसके कान बाधा पा

अपि हृदयनिदाघोद्दाहमेवार्प्यमाणः
प्रगुणयति मृणालस्यूतशैवालजालः ॥ ३२ ॥

ततः पुनरद्यात्रैव ते विहङ्गमाः समागताः सन्ति ।

सारणः—( सानुशयम् ) वअस्स किंत्ति उण एत्तिओ पवन्धो पसारिअदि । उज्जुअं ज्जेव किण्णपज्जुण्णो वज्जणाहस्स णिग्गहे णिउज्जीअदि । ( वयस्य, किमिति पुनरेतावान् प्रबन्धः प्रसार्यते, ऋजुकमेव किन्न प्रद्युम्नो वज्रनाभस्य निग्रहे नियुज्यते । )

भद्रः—विमूढोसि, न खल्वेवमेवाक्रम्यते वज्रपुरम् ।

सारणः—तदो किं ? ( ततः किम् ? )

भद्रः—

वीरवर्त्मविधुरेण केनचित्
कैतवेन दनुपुङ्गवपत्तनम् ।
कः प्रवेशयतु केशवात्मजं
स्मारमोहनमहास्त्रमन्तरा ॥ ३३ ॥

तदेहि यावत्कुमारागारमुपगत्यावगच्छामि शुचिमुखया विलिख्यार्पिते

---

अनुभव करते हैं, चन्द्रमा के उदित होते ही उसके नयन लाल हो उठते हैं, मृणाल मे गुंथे हुए शैवाल भी उसके शरीर पर डाले जाने पर हृदयदाह ही उत्पन्न करते हैं ॥ ३२ ॥

वहाँ से वे पक्षी आज यहाँ आए हुए हैं।

सारण—( पश्चात्ताप के साथ ) मित्र, इतना प्रबन्ध क्यो किया जा रहा है, सीधे सीधे प्रद्युम्न को वज्रनाभ के ऊपर आक्रमण करने को क्यो नही कह दिया जाता है ?

भद्र—तुम मूर्ख हो, वज्रपुर पर यों ही आक्रमण नहीं किया जा सकता है।

सारण—तब फिर क्या होगा ?

भद्र—वीरजन विरुद्ध किसी प्रकार के छल से कुमार प्रद्युम्न को वज्रपुर में कन्दर्प मोहन मन्त्र के अतिरिक्त कौन प्रविष्ट करा सकता है ॥ ३३ ॥

अत आओ, कुमार के आवास में चलकर पता लगावें कि शुचिमुखी द्वारा

सारण — एवमेवेदम् । ( एवं मिदम् । )

भट्ट — ( निरूप्य ) अहो दुर्निवारता कामकार्मुकप्रहारस्य, यत्प्रहर्त्तारमपि लक्ष्यीकरोति । तथाहि—

*अन्तश्छिन्नावनारं कथयति वितथम्मारिताम्भेरनेत्रं*
*स्फार्याद्य श्वासमालामलिनितदशनोद्द्योतमेतस्य वक्त्रम् ।*
*किञ्च स्मार विकारं विदलितकदलीगर्भकाण्डातिपाण्डु*
*ब्रूते बाधासमाधाविफलमविरलोत्कम्पलोल कपोल ॥ ३५ ॥*

अपि चास्य—

*असमाकलितनीरसं किमपि मन्दमालोकितं*
*परं विधुरिमाधरं श्वसितमुद्धुरं सर्पति ।*
*पुनः पुनरुदीरिते प्रतिपदं पुरोगामिना*
*चिरेण चरणार्पणे भवति वा नवोपक्रम ॥ ३६ ॥*

( प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा )

विजितजगतीयोषिद्रत्नं त्वमेव जगत्त्रये
किमपि वचसा पारे पुण्य प्रभावति तावकम् ।

---

सारण— यही बात है ।

भट्ट— ( देखकर ) आश्चर्य कामबाणों की दुर्निवारता पर जो प्रहार करने वाले को भी अपना लक्ष्य बनाते हैं क्योंकि— व्यर्थ फैली हुई आंख बता रही है कि भीतर चिन्ता प्रवेश कर गई है बढ़ी हुई सांस से इसके मुंह की कान्ति मलिन कर दी गई है कटे हुए कदली काण्ड की तरह पाण्डु तथा कम्पमान इसके कपोल बताते हैं कि बाधा का समाधान नहीं हो पा रहा है ॥ ३५ ॥

और इसका—

अस्पष्ट नीरस देखना है, अधर को मलिन बनानेवाला श्वास है, बारबार कहने पर आगे चलने पर भी यह आगे की ओर कभी पैर उठाता कभी न भी उठाता है ॥ ३६ ॥

( प्रत्यक्ष की तरह आकाश की ओर देखकर ) हे प्रभावति समस्त संसार की रमणीरत्नों को पराजित करनेवाली स्त्री तुमही हो, तुम्हारा पुण्य वाणी

नवजलधरस्निग्धश्यामं वपुर्लवलीफलं
तुलयितुमलं जातं यस्याः कृते नु मनोभुवः ॥ ३७ ॥

तत्सखे सारण, सुधर्मामुपगत्य देवराजगोचरीक्रियतामेतावान् वृत्तान्तः ।

सारण.—जं वअस्सो वाहरदि त्ति । ( निष्क्रान्तः ) ( यद् वयस्यो व्याहरति । )

भद्र—अहमित प्रमदवनं प्रविशतः कुमारस्य समीपमुपसरामि ।

( इति परिक्रामति )

( तत. प्रविशति प्रतीहारेणोपदिश्यमानमार्गो यथानिर्दिष्ट कुमारः प्रद्युम्नः )

कुमारः—( सचिन्तम् ) निर्विवेकतानुरागस्य. यतः—

किं जातु वज्रनगरेऽप्यपरे विशन्ति
दूरे सरोरुहदृशः प्रणयप्रसङ्गः ।

---

से परे है, क्योकि कामदेव ने भी तुम्हारे लिये अपने नवजलधर-श्याम शरीर को लवलीफल की तरह पाण्डुवर्ण कर रखा है ॥ ३७ ॥

अत सखे सारण देवसभा मे आकर यहा तक के समाचार से देवराज को अवगत करा दो ।

सारण—मित्रवर की जैसी आज्ञा । ( जाता है )

भद्र—मैं यहाँ से प्रमदवन मे प्रवेश करते हुए कुमार प्रद्युम्न के पास चलता हूँ ।

( आगे चलता है )

( प्रतीहार द्वारा निर्दिश्यमान-मार्ग कुमार प्रद्युम्न
का यथानिर्दिष्ट रूप मे प्रवेश )

कुमार—( सचिन्तभाव से ) प्रेम कितना निर्विवेक होता है ? क्योकि—क्या वज्रपुर मे दूसरे लोग पैठ सकते हैं ? फिर कमलनयनी प्रभावती के

वाञ्छामि तामहमथापि मनोरथानां
पन्थाः प्रसर्पति समे विषमे समानः ॥ ३८ ॥

( इति परिक्रामति )

कुमार —( उपविश्य ) गान्धारि, चित्र चित्रम् ।

प्रतीहारी—( चित्रमुपनीय दर्शयति )

कुमारः—( विलोक्य )

ध्वान्तश्यामलकान्तकुन्तलचयं स्फीतायताक्षिद्वयं
शोणस्निग्धतराधरं भुजलतालीलादलीयत्करम् ।
उत्तुङ्गस्तनमुग्धमध्यमुदितश्रोणीकमूरुद्वयी-
रम्भाबद्धसरोजसुन्दरपदं निर्माणमेणीदृशः ॥ ३९ ॥

( चिरञ्च निर्वर्ण्य )

नियतमिह तनीयः नास्ति मध्यो यदत्र
स्मरलिखितमिवैषा रोमलेखा प्रमाणम् ।
स्फुटमथ विरुणद्धि स्फीतकान्तेः समीपं
स्थितं चिकुरतमस्त्वं चन्द्रमसस्त्वं मुखस्य ॥ ४० ॥

---

प्रणय की बात कैसी ? ऐसी स्थिति मे भी मैं उसे चाहता हूँ। मनोरथ का मार्ग सम तथा विषम मे समान नही हुआ करता है ॥ ३८ ॥

( आगे चलता है )

कुमार—( बैठकर ) गान्धारी चित्र दो चित्र ।

प्रतीहारी– ( चित्र लाकर दिखलाती है )

कुमार—( देखकर ) इस सुन्दरी का निर्माण अति विलक्षण है, अन्धकार-सदृश श्यामल रमणीय इसके बाल हैं, लाल लाल ओठ हैं, बाहुरूप लता के पत्र सदृश हाथ हैं, ऊँचे स्तन से रमणीय मध्य, जङ्घारूप कदली स्तम्भ मे लग्न कमल सदृश पैर हैं ॥ ३९ ॥

( देर तक देखकर )

निश्चय ही इसकी पतली कमर विद्यमान है, उसकी सत्ता मे कामदेव के लेख की तरह दीखनवाली रोमरेखा ही प्रमाण है। बाल अन्धकार हैं, फिर वे मुखचन्द्र के पास कैसे विद्यमान हैं, यह बात परस्पर विरुद्ध लग रही है ॥४०॥

( रूपातिरेक निरूप्य ) अहह,

चेत्रीचन्द्रद्युतिमतितरां दूरतः कारयित्वा
जित्वा जाम्बूनदनवकणासारसंभारशोभाम् ।
चित्रोन्नीता मदयति मनः कान्तिरम्भोरुहाक्ष्याः
साक्षादस्यां नयनमिलने स्यान्नयत्तन्न विद्म ॥ ४१ ॥

( इति भूयोऽपि निर्भरानुरागमालोकयति )

भद्र —( विलोक्य ) अहो चित्रार्पितायामपि मनोरथप्रियायामयमभिनिवेश,

तथा ह्येतस्य—

विचित्य प्रागस्याः करचरणहृत्पद्मनिकरं
निमज्ज्यान्तः कान्तिप्रकरसरसी लोचनमुनिः ।
समाक्रम्य स्वैरं ललितवलिसोपानमधुना
ऽधिरूढा हृद्वेदीं स्तनशिवसपर्यां रचयति ॥ ४२ ॥

( साश्चर्यम् )

---

( रूप गौरव को देखकर ) अहह !

चित्र मे लिखित इस कमलनयनी सुन्दरी की कान्ति चैत्र की चांदनी को परास्त करके और स्वर्ण कण की कमनीयता को भी विजित करके मेरे मन को मतवाला बना रही है इसके साथ साक्षात् नयन मिलन होने पर क्या होगा सो मैं नही समझ पा रहा हूँ ॥ ४१ ॥

( फिर स्नेहपूर्वक उसी चित्र को देखता है )

भद्र—( देखकर ) अहो चित्रलिखित होने पर भी इस प्रियतमा के प्रति इनका इतना मनोव है ।

देखो—इनके लोचनरूप मुनि ने पहले हाथ पैर तथा नयनरूप कमल पुष्प चुनकर रख लिये फिर कान्ति सरोवर के अभ्यन्तर प्रवेश कर अवगाहन किया अनन्तर त्रिवलिरूप सोपान मार्ग से हृदयरूप वेदी पर आरोहण किया, अब वह लोचन मुनि स्तन स्वरूप शिव की पूजा कर रहा है ॥ ४२ ॥

( आश्चर्य भाव से )

चित्रमेतदनुचिन्तयन्नयं
चित्रतामतितमां किमागतः ।
यद्विचिन्तनघनो मनोलय-
स्तन्मयत्वमथवा किमद्भुतम् ॥ ४३ ॥

यावदुपसर्पामि ( इत्युपसृत्य )
जयति जयति कुमार ।

कुमार —( अनाकलयन् ) अहह ॥

अप्युज्झितोचितचमत्कृतिचेष्टितानि
चित्रे कयापि कलयोल्लिखितानि तानि ।
अङ्गानि चेत्परिचितानि विलोचनाभ्या-
मेतावताप्यभिमतानि मयाश्रितानि ॥ ४४ ॥

साशसङ्कच—

लीलादोलद्भुजबिसलतालोलचेलाञ्चलान्त-
श्चञ्चद्वक्षश्चपलकुररीशिक्षितानीक्षितानि ।
आस्यं हास्यामृतसमुदयस्निग्धदन्ताधरान्तं
को जानीते कुवलयदृशः कस्य नेत्रातिथि स्यात् ॥ ४५ ॥

---

यह प्रद्युम्न इस चित्र को देखते हुए क्या स्वयं चित्र बन गया है। चिन्ता करने से इसका मन अतिलीन हो रहा है, यह तन्मयता तो अद्भुत है ॥४३॥

जब तक समीप जाता हूँ। ( समीप जाकर ) जय हो, कुमार की जय हो।

कुमार—( नहीं सुनते हुए ) अहह !

उचित चमत्कृतचेष्टा ■ रहित होने पर भी चित्र में इस सुन्दरी के अङ्ग इस चतुरता से अङ्कित हैं कि मेरी आँखों ने उन्हें उचित रूप में पहचान लिया है और इतने से ही मैंने अपना अभिमत प्राप्त कर लिया है ॥ ४४ ॥

( आशंसा के साथ )

कौन जानता है कि इस सुन्दरी का लीलासञ्चालित भुजलता से चञ्चल अञ्चल में किलकारियाँ भरनेवाला वक्षःस्थल, चपल मृगी से शिक्षित दर्शन, और हास्य रूप अमृत से स्निग्ध अधरवाला मुख किसे देखने को मिलेंगे ॥४५॥

भद्र.—

नेत्रातिथिस्त्वदन्यस्य रूपमेतादृशं कुतः।
अम्भोजिन्यनुभावस्य भानुरेव हि भाजनम् ॥ ४६ ॥

कुमार —( विलोक्य ) कथं वयस्यो भद्रः, वयस्य, इत आस्यताम्।

भद्र.—( उपविशति )

कुमार —( आत्मगतम् ) अहो सवादसमुग्धोऽभिलाप.। तदिमनेना-चगतं स्यात्। भवत्वेवं तावत्। ( प्रकाशम् ) वयस्य, अपि तर्कयसि केयं रामणीयकनिधि' ? ( इति चित्रफलकं दर्शयति )

भद्रः—( चिरं निरूप्य ) अनया रामणीयकमुद्रया

नारायणादाविरभूत्स्ववशीकर्तुमुर्वशी।

( अथवा ) न सम्यगवधारयामि अभिनवनिर्माणरमणीयेयं मान्मथी-सुकृतपरिणति', तेन हि:—

इयत्या रूपसम्पदया संभावये प्रभावतीम् ॥ ४७ ॥

---

भद्र—यह रूप तुम से अतिरिक्त किसे देखने को मिलेगा ? क्योंकि कमलिनी के स्नेह का पात्र भानु ही होता है ॥ ४६ ॥

कुमार—( देखकर ) क्यों, मित्र भद्र हो मित्र, इधर बैठो।

भद्र—( बैठता है )

कुमार—( स्वगत ) यह अभिलाप तो कुछ इसके कथन से सुफल प्रतीत होता है। तो क्या यह जानता है। अच्छा तब तक ऐसा होवे। ( प्रकट ) मित्र, क्या तुम अन्दाज लगा सकते हो ? यह कौन सी सुन्दरी है ? ( चित्र दिखलाता है )

भद्र—( देरतक देखकर ) इस सुन्दरता से तो—

उर्वशी स्वर्ग को वश में करने के लिये नारायण से पैदा हुई थी।

अथवा—ठीक समझ नहीं रहा हूँ यह कन्दर्प के पुण्यों की परिणति-स्वरूपा रमणी नवीन निर्माण रमणीय है, इससे तो मैं समझता हूँ कि—

इतनी रूपराशि के कारण यह प्रभावती ही है ॥ ४७ ॥

कुमार —आश्चर्यं कुतोऽयं तर्कः ?

भद्र —श्रूयताम्—

> प्रसादितासीत् प्रियया सुरारे
> पुरा चिरादर्धहरा हरस्य।
> तस्या समासादि वरस्वरूप्या
> कन्या किलेयं प्रतिमा रमाया ॥ ४८ ॥

सेव सम्प्रति सकललोकाभरणभूता सुन्दरीणां सीमन्तमणिरिति श्रूयते ।

कुमार —( सपरितोषम् ) यत्सत्यं त्वमेवास्य रहस्यावेदनस्य पात्रमसि प्रियवयस्य प्रभावत्या प्रतिकृतिमेतामुपनीतवती सुरलोकहंसी शुचिमुखी ।

भद्र —( सबहुमानस्मितम् ) सदृशमेवैतत्—

> हरति सरसि कुम्भश्रेणिरेव द्विरेफं
> तरलयति पयोधेरन्तरं चन्द्रिकैव ।
> रमयतु कतमा त्वां धीरलावण्यलक्ष्मीं
> त्रिजगदुपरिभूतां तादृशीमन्तरेण ॥ ४९ ॥

---

कुमार—आश्चर्य यह तर्क किस आधार पर ?

भद्र—सुनिये—

राक्षसराज की स्त्री ने अर्धनारीश्वर शिव की प्रेयसी पार्वती को प्रसन्न किया था उन्हीं से उसने वर रूप में लक्ष्मी की प्रतिमास्वरूपा यह कन्या प्राप्त की है । ४८ ॥

यह इन दिनों विश्वसुन्दरी तथा समस्त संसार का अलङ्कार हो रही है, ऐसा सुना जाता है ।

कुमार—( सन्तोष के साथ ) सचमुच तुम्हीं इस रहस्य को कहने के पात्र हो । सुरलोक हंसी शुचिमुखा प्रभावती का यह चित्र ले आई है ।

भद्र—( आदर तथा मुस्कुराहट के साथ )

कमलमाला ही भ्रमर को आकृष्ट करती है समुद्र के अन्तर को चान्द्रका ही तरङ्गित करती है। हे धीर त्रिलोक रमणीया लावण्यलक्ष्मीस्वरूपा वैसी रमणी के सिवा कौन स्त्री तुम्हें आकृष्ट करेगी ॥ ४९ ॥

कुमारः—परन्तु वयस्य, कस्मिन्नपि सुजन्मनि यूनि जातानुरागतां प्रभावत्याश्चित्रन्यस्तेयमवस्था कथयति। तथा हीयम्—

अस्याम्भोजनिवेशनिश्चलदृशः सख्याः समुद्धोजनात्
पीनोत्तुङ्गकुचोत्तरङ्गबिसिनीपत्रोद्गताङ्गद्युतिः।
शेते शैवलशालिशीतलशिलातल्पे तदल्पेतरः
कस्यायं कृतिनो वयस्य तपसामादक्प्रसादोदयः ॥ ५० ॥

भद्र—( विहस्य ) प्रायस्तवैव तपसामयं प्रसादः। यतस्तस्या हृदयङ्गमा प्रियसखी शुचिमुखीति श्रूयते, चित्रञ्चैतत्तयोपनीतमिति।

कुमार—उक्तमेतावत्तयापि मदनुयुक्तया—

विघटय्यकपटारकथामपरथा मया प्रस्तुतां
प्रसञ्जयति पौरुषं तव तटस्थतामाश्रिता।
अथैतदुपवर्णने पुलकिता कपोलस्थली
स्फुटं कथयति त्वयि स्मरनिवेशमेणीदृशः ॥ ५१ ॥

---

कुमार—परन्तु मित्रवर, प्रभावती की यह चित्र लिखित अवस्था कह रही है कि वह किसी युवक पर अनुरक्त है। क्योंकि यह—

मुख कमल पर निर्निमेष नयनों से देखती हुई सखी पङ्खा झल रही है, स्तन पर निहित कमलिनी पत्र व्यजन वात से हिल रहे हैं, उसपर उसके अङ्गों की द्युति चमक रही है, वह सेमार से पूर्ण शीतल शिलातल पर पड़ी हुई है, यह किस भाग्यवान् युवक की तपस्या का उदय है ? ॥ ५० ॥

भद्र—(मुस्कुराकर) प्राय यह तुम्हारी ही तपस्या का परिणाम है। इसका कारण यह है शुचिमुखी प्रभावती की हृदयसखी है और वही यह चित्र लाई है।

कुमार—मेरे पूछने पर उसने भी इतना कहा था कि:—

मैं दूसरी कथा कहती रहती हूँ तो वह उस कथा को कड़ी को तोड़कर तटस्थभाव से तुम्हारी वीरता का प्रसङ्ग बना देती है, जब मैं तुम्हारी वीरता का वर्णन करने लगती हूँ तो उसके कपोल रोमाञ्चित हो उठने हैं, वही रोमाञ्चित कपोल उस मृगनयनी के तुम्हारे विषय में कामभाव का स्पष्ट कथन करते हैं ॥ ५१ ॥

भद्र—( सबहुमानम् ) उपपद्यते, प्रायशः पौरुषैकपरितोषैव योषितां चित्तवृत्तिः, विशेषेण तादृशवीरवंशप्रसूतानाम्। तत्रापि च पराक्रमनिर्भरपुरुषकाण्डोपभोग्या प्रभावती, तन्न किञ्चिदपरं वज्रपुरप्रवेशप्रकारपरिकल्पनादवशिष्यते।

कुमार—( सोत्कण्ठम् )

पतगनृपतिवच्चिपत्य दूरा
दमृतमिवापहरामि तामिदानीम्।
( सचिन्तश्च )
कथमथ तदभङ्गुरं विरिञ्चे
र्वचनकपाटविधानमुत्क्षिपामि ॥ ५२ ॥

वयस्य सम्भवत्यत्रापि कश्चिदुपायः ?

भद्र—किन्न सम्भवति।

प्राप्तुं रत्नान्यम्बुराशौ कराभ्यां
क्रोडग्राहो येन चक्रे प्रकारः।
ईषत्प्रायं कुर्वता दुर्लभ्यं

---

भद्र—( सादर ) यह ठीक है। प्राय स्त्रियों की चित्तवृत्ति पौरुषमात्र से परितोष प्राप्त करती है खास कर उस तरह के वीरवंश में उत्पन्न स्त्रियों की। इसमें भी प्रभावती तो पराक्रमी पुरुष के ही उपभोग का पात्र है। वज्रपुर में प्रवेश के प्रकार की कल्पना के सिवा अब और कुछ शेष नहीं है।

कुमार ( उत्कण्ठित भाव से )

पतगराज ने जैसे दूर से झपट कर अमृत उड़ा लिया था उसी तरह उसे उड़ा लाऊं ?

( चिन्तापूर्वक ) ब्रह्मा के उस अभङ्गुर वरदानरूप कपाट को कैसे दूर करूं ॥ ५२ ॥

मित्र क्या इसका भी कोई उपाय हो सकता है ?

भद्र—क्यों नहीं हो सकता है ?

नक्र-समुदाय से व्याप्त सागर में हाथ से रत्नों को पकड़ने का उपाय जिसने कर दिया है उसके लिये अलभ्य वस्तु को आसानी से प्राप्त कराने का

किन्तेनास्मिन्निमितो नाभ्युपायः ॥ ५३ ॥

मनागनाकलनं हि मोहमावहति ।

ईदृशेषु दुरूहेषु नीतिमार्गेषु मुह्यताम् ।
एकान्तसेवितस्वान्ता चिन्ता चिन्तामणीयति ॥ ५४ ॥

कुमार—एवमेतत्, परन्तु चिरमपि चिन्तयन् मनोरथपथेषु प्रस्खलत्येवान्तरात्मा ।

भद्र—सत्यमेतत्, केषुचित्स्वकीयेषु कर्त्तव्येषु बाहुल्येन विमुह्यन्ति महान्त, तदस्माभिरेवायमवधार्य कार्यक्रम । परन्त्वविज्ञाप्य वासुदेवं विचिन्तयितुमपि नेतादृश साहस समुत्सहामहे ।

कुमार—( सव्रीडम् ) कथं ज्ञातव्यमेव तत्र भवता वासुदेवेनापि ।

भद्र—अस्त्यत्रापि वक्रता व्याहारस्य ।

उद्वेजयन्ति दैतेया देवानपि दिवानिशम् ।
तद्देवकार्यव्याजेन बोधनीयो महाहरिः ॥ ५५ ॥

---

उपाय करना कितना कठिन है ॥ ५३ ॥

थोडी देर समझ मे नही आने से घबराहट होती है ।

इस तरह दुरूह कर्त्तव्यमार्ग मे घबडाहट मे पडने वालों के लिये एकान्त बैठकर चिन्ता करनाही सफल उपाय है ॥ ५४ ॥

कुमार—यही बात है परन्तु चिरकाल तक चिन्ता करने पर भी मनोरथ पथ पर आत्मा फिसलती ही है ।

भद्र—यह बात सत्य है । खास करके कुछ आत्मकर्तव्य मे बडे लोग भी घबडा जाते हैं अत हम लोगो को ही कार्यक्रम निर्धारित करना है । एक बात है कि वासुदेव को सूचित किये बिना इस तरह के साहसकार्य मे चिन्ता करने का भी साहस नहीं करता हूँ ।

कुमार—(सलज्जभाव से) क्या यह बात वासुदेव को भी जतानी ही होगी ।

भद्र—इसम भी उक्ति वक्रता रहेगी ।

दैत्य लोग देवों को दिन रात तङ्ग किया करते हैं, अत वासुदेव को हम देव कार्य के व्याज बनाकर सूचना देंगे ॥ ५५ ॥

कुमार —( सोन्मादम् ) अयि राजपुत्रि, इयमियमालोक्यसे ।

( सोपालम्भञ्च )

भ्रमसि नयनालोके लग्ना निषीदसि सन्निधौ
स्वपिषि शयनोपान्ते स्वान्ते विलासिनि ! लीयसे ।
तदिति यदि मां सान्द्रस्नेहा जहासि न हा प्रिये !
किमिति न मनागालापोऽपि प्रसादरसादरः ॥ ११ ॥

भद्र —कुमार, कतमोऽयं तमोमयो भाव, न खलु दुष्प्रापस्तवाय प्रियालाप ।

कुमार —( सानन्दम् ) किमुक्तवानसि ?

भद्र —ननु कथयामि, अचिरेण पाणौ गृहीतेयमालपिष्यति ।

कुमार —( सोच्छ्वासम् )

अपीयमाश्वासनवाग्धारा मनोविकारान् विरलीकरोति ।

---

कुमार—( उन्माद की अवस्था मे ) हे राजपुत्रि, मैं तुम्हे देख रहा हूँ ।

( उलाहने के स्वर मे )

तुम आँख की परिधि मे घूमा करती हो, मेरे पास बैठती हो, मेरे बगल मे सोती हो, हे विलासिनि, तुम मेरे हृदय मे लीन हो जाती हो । हे प्रिये, मेरे ऊपर प्रगाढ़ प्रेम रखती हुई तुम यदि इस प्रकार मेरा सामीप्य नहीं छोड़ती हो, तो फिर थोडा ही सही, वार्तालाप का रस क्यो नही अनुभव कराती हो ॥११॥

भद्र—कुमार, आपका यह कैसा मनोभाव है ? आपके लिये प्रिया का वार्तालाप दुर्लभ नही है ।

कुमार—( सानन्द ) तुमने क्या कहा ?

भद्र—यही तो कह रहा हूँ शीघ्र ही परिणीत होकर आपकी प्रेयसी आप से वार्तालाप करेगी ।

कुमार—( उच्छ्वासके साथ ) यह वाणी आश्वासनवचन होकर भी मेरे मनोविकारों को न्यून कर रही है ।

अथवा—

*न चान्धकारो नयनापहर्त्ता प्रदीपवार्त्ता विनिवर्त्तनीयः ॥ १२ ॥*

भद्रः—केन पुनर्निवर्त्तते ?

कुमारः—प्रदीपेन ।

भद्रः—( विहस्य ) तर्हि प्रदीपमुपकल्पयामि । प्रतिष्ठस्व प्रभावतीपाणिग्रहाय ।

कुमारः—एष प्रस्थितोऽस्मि, कतरः पुनर्वज्रपुरप्रवेशप्रकारः ।

भद्रः—नटवेषः ।

कुमारः—सविशेषमभिधीयताम् ।

भद्रः—श्रूयताम्, प्रागेव प्रसङ्गतो वज्रनाभस्याग्रतः शुचिमुख्याऽहमाख्यातः । ततश्च कुतूहलिना दैत्याधिपतिना मदानयनार्थमभ्यर्थितया पूर्वमेव निमन्त्रितोऽहमासम् । सम्प्रति समागता एव देवहंसा मदुपदेशेन कुमारमानेतुमिति ।

---

*अथवा—नयन के तेज को परास्त करनेवाला अन्धकार प्रदीप की वार्ता से नहीं हटाया जा सकता है ॥ १२ ॥*

भद्र—फिर वह अन्धकार हटता किससे है ?

कुमार—प्रदीप से ।

भद्र—( हँसकर ) अच्छा तो मैं प्रदीप प्रस्तुत करता हूँ । प्रभावती से विवाह करने के लिये प्रस्थान कीजिये ।

कुमार—यह मैं चला, परन्तु यह तो बताओ कि वज्रपुर-प्रवेश का क्या उपाय होगा ?

भद्र—नटवेष ।

कुमार—साफ करके बताओ ।

भद्र—सुनिये, वज्रनाभ के आगे शुचिमुखी ने पहले ही मेरी प्रासङ्गिक चर्चा की थी उसपर कौतुकी दैत्यराज ने शुचिमुखी से मुझे लाने की इच्छा प्रकट की थी, तदनुसार शुचिमुखी ने मुझे निमन्त्रित किया उस क्रम में मेरे छल से आपको लेने देवहंस आचुके हैं ।

कुमारः—अपि नाम वृत्तमेतत्तातयोरपि ज्ञातं स्यात् ।

भद्रः—किमन्यत्, आज्ञापितोऽस्मि बलदेववासुदेवाभ्यां यथा गदशाम्बप्रमुखैः कियद्भिर्नाट्यवेदवेदिभिर्यदुभिः परिवारितं कुमारं नटोपकरणेन प्रापयोदीचीपन्थानम् इत्याकर्ण्य कुमारः प्रमाणम् ।

कुमारः—तर्हि जातमवलम्बनं मनोरथस्य (सविचिकित्सञ्च) कथं नटवेषेण परपुरं प्रवेष्टव्यम् ।

भद्र—न किञ्चिदेतत् । यतः—

> कार्यापेक्षी जनः साक्षात् प्रतिरुद्धपराक्रमः ।
> उपायेनाभिसन्धाय प्रवर्त्तयति पौरुषम् ॥ १३ ॥

कुमार—(साटोपम्) भवतु वा,

> आशावक्त्रासधाराभिकरनिपतनैर्दानवोद्दीप्तदावान्
> सर्वान्निर्वाप्य तेषामपचयभसितैः सम्भृतैर्भूरिभूरम् ।

---

कुमार—तब तो यह समाचार पिताजी तथा चाचाजी को भी ज्ञात हो गया होगा ।

भद्र—और क्या ? बलदेव तथा वासुदेव ने मुझे आज्ञा दी है कि गद, शाम्ब आदि कुछ नाट्यवेदज्ञ यदुकुमारो के साथ कुमार प्रद्युम्न को नटोपकरण के साथ उत्तर के मार्ग से ले चलो । इसे सुनकर आप जैसा कहे ।

कुमार— तब तो मनोरथ को अवलम्बन मिल गया । (संशय के साथ) नटवेष [illegible] दूसरे की नगरी मे कैसे प्रवेश करेंगे ? ।

भद्र—यह कोई बात नही है । क्योंकि—

कार्यार्थी जन जब देखता है कि उसकी साक्षात् शक्ति प्रतिरुद्ध हो रही है तो वह उपाय लगाकर नाना छलो के बल पर पराक्रम प्रकट करता है ॥१३॥

कुमार—(गर्व के साथ) अथवा—

धीघ्र अस्त्ररूप मेघ की धारा से दानवरूप दावाग्नि शमित होगी, उनके भस्म से मैं अपने नटवेषग्रहणकृत कलङ्क को मलमल कर छुड़ाऊंगा, नवीन

> नव्याद् वैधव्यखेदव्यसनसमुदयाद् सुरीणां वधूनां
> बाष्पाम्भोभिः पतद्भिर्नटकपटकृतं लाञ्छनं क्षालयिष्ये ॥१४॥

भद्र —कथं प्रतिज्ञात एवासुरसक्षय कुमारेण ।

कुमार —प्रागेव प्रतिज्ञातमेतत् प्रभावतीं प्रार्थयमानेनान्तरात्मना । पश्य—

> नास्मासु जन्माद्यधिबद्धवैरो वीरोऽनुमन्ता दनुजस्तनूजाम् ।
> तत्सर्वथा दुर्विषहाभिमानः सोढा न मे क्रोधघनः कृपाणः ॥ १५ ॥

( सक्रोधम् ) तदेष —

> तस्पैतामहमोहप्रदर्पितबलव्यामूढदुर्दानव-
> व्यूहत्रासितगोत्रभित्पुरपरित्राणाय संजायताम् ।
> हस्तः स्रस्तसमस्तवैरिवलयव्यालोलमूर्धावलि-
> व्यावल्गन्मणिकुण्डलाकलसदसिव्यापारपारङ्गमः ॥ १६ ॥

( नेपथ्ये )

---

वैधव्यरूप हुई असुर स्त्रियों के नेत्रजल उस कलङ्क प्रक्षालन-कार्य में उपयोगी सिद्ध होंगे ॥ १४ ॥

भद्र—क्यों कुमार ने असुर बध की प्रतिज्ञा भी करली ।

कुमार—प्रभावती की कामना करनेवाले मेरे हृदय ने पहले ही यह प्रतिज्ञा करली थी, देखो—

हम लोगों पर जन्म से ही बैर भाव रखनेवाला दानववीर अपनी कन्या को हमारे साथ विवाह करने की अनुमति नहीं देगा, और इस अपमान को हमारा कोपन कृपाण-जिसका अभिमान असह्य है—किसी प्रकार सहन नहीं करेगा ॥ १५ ॥

( क्रोध से ) यह मेरा-वैरीमण्डल के चञ्चल मूर्द्धसमुदाय में नाचते हुए मणिकुण्डलों को प्रेरित करनेवाले असि को चलाने में पारङ्गम हाथ पितामह के मोहवश दिये गये वरदान से गर्वित दानवों के भय से त्रस्त इन्द्रपुर का परित्राणकारी होवे ॥ १६ ॥

( नेपथ्य में )

भो भो द्वारवतीवासिनः शैलूषाः, अद्य खलु दूरदेशान्तरपर्यटनकुतूहली तत्र भवान् भद्रः सर्वानपि युष्मान् प्रास्थानिकोपकरणेषु नियोजयति, तत् त्वर्यताम् त्वर्यताम् ।

भद्रः—( आकर्ण्य ) कथमस्मत्पारिपार्श्विकोऽस्मदादिष्टमनुतिष्ठति ।

( पुनर्नेपथ्ये )

जं अज्जो आणवेदि त्ति तज्जेव अम्हेहिं अणुचिट्ठीअदि । जदो एदे णवणिविलजलहरामन्दगम्भीरसद्दसन्दब्भसुन्दरा मिअङ्गा पडिसवीअन्ति । इमे अ अणदिचिरसमव्वूढजोव्वणा णिवारिजन्त-चञ्चलत्तणसञ्चरन्त-सुन्दरीचरणझणझणन्तमञ्जु-मञ्जीरमुहरा सावीअन्ति कंसताला । इमासु समुच्छलन्त-सुळुणामसिण-सरस-सरल-सञ्चार-धुरीणासु वीणासु णिवेसिअन्ति तन्तिआओ । इमाइं अवुट्ठ-वग्गव्वग्गिहंसमहिसगिद्धलुद्धअचक्कमक्कड़ाण पडिसीसआइ सज्जीअन्ति । एदे असिअपीअहरिअणीलरत्त चित्तङ्गराअ-समुग्गआ सम्भाविअन्ति एदाइं अ मञ्जीर-केयूर-कङ्कण-किङ्किणी-मउल-कुण्डलप्पमुहाइ विहूसणाइ समाहरीअन्ति । इमाइं अ विविहवण्ण-विण्णासाइं वसण-समुच्चआइं समुच्चीअन्ति । ( यदार्य आज्ञापयति तदेवास्माभिरनुष्ठीयते । यत एते नवनिबिडजलधरामन्दगम्भीरशब्दसन्दर्भसुन्दरा मृदङ्गाः प्रतिश्रूयन्ते । इमे च अनतिचिर-समूढ-यौवन–निवार्यमाण–चञ्चलत्व–सञ्चरत्सुन्दरीचरणझणझणायमानमञ्जुमञ्जीर–

---

हे द्वारकावासी नटगण, आज दूरदेश-पर्यटन के लिये उद्यत भद्र आप सभी को यात्रोचित तैयारी करने का आदेश दे रहे हैं वे, अतः आप शीघ्रता करें ।

भद्र—( सुनकर ) क्या, मेरा पारिपार्श्विक मेरे आदेश का पालन कर रहा है ?

( फिर नेपथ्य में )

आर्य का आदेश ही हमारा कर्त्तव्य है । वही हम कर रहे हैं । नव जलधर की तरह मन्द गम्भीर शब्दकारी मृदङ्ग प्रस्तुत किये जा रहे हैं । अभी अभी यौवनावस्था में पद-न्यास करनेवाली चञ्चल-चरण सुन्दरियों के चरणों में बंधे हुए मञ्जीर की तरह शब्द करनेवाले झाल बजाकर देखे जा रहे हैं ।

मुखरा श्रूयन्ते कारयतालाः। आसु च समुच्छलन्मूर्च्छना मसृण-सरससरलसञ्चार-धुरीणासु वीणासु निवेश्यन्ते तन्त्रिकाः। इमानि च वृत्त-वर्ग-ऋक्ष-भिक्षु हस महिष-गृद्ध्रलुब्धक चक्र मकराणि प्रतिसीसकानि सज्ज्यन्ते। एते असितपीतहरितनील रक्तचित्राङ्गरागसमुद्‌गका सभाव्यन्ते। एतानि च मञ्जीरकेयूर कङ्कणकिङ्किणी-मुकुट कुण्डलप्रमुखानि विभूषणानि समाह्रियन्ते। इमे च विविध वर्णाविन्यास-वसनसमुच्चया समुच्चीयन्ते।)

कुमार—(आकर्ण्य-सकौतुकस्मितम्) वयस्य, सम्पन्ना तवेय सम-प्रापि सामग्री, तन्न किमपि काललेपकारणम्।

भद्र—एवमेतत्।

चिरं विचारेण विलम्बयन्ति कर्माणि कालेन लघूभवन्ति।
तदुद्यमं नीतिविनीतशीलाः शुभस्य शीघ्रं समुदाहरन्ति॥ १७॥

कुमार—एवमेतत्, विशेषतस्तु—

स्फीतस्फारित-शीतदीधितिकरे दुर्दर्शनीयेऽम्बरे

---

मूर्च्छना से भरे सरसवादिनी वीणाओं पर तन्त्री चढ़ाई जा रही है। वृत्ताकार, वर्गाकार तथा भिक्षु, ऋक्ष, हंस, महिष, गृद्ध्र, चक्र, मकर, आदि आकारवाले सीसे सजाये जा रहे हैं। काले, पीले, हरे, नील रक्त, तथा चित्रवर्ण के अङ्गराग से पूर्ण डिब्बे सभालकर रखे जा रहे हैं। मञ्जीर, केयूर, कङ्कण, करधनी, मुकुट, कुण्डल आदि गहने इकट्ठे हो रहे हैं। वर्ण मे नाना तरह के वस्त्र जमा किये जा रहे हैं।

कुमार—(सुनकर, कौतुकपूर्ण हँसी के साथ) मित्र, तुम्हारी सारी सामग्री प्रस्तुत हो गई अतः विलम्ब का कोई कारण नहीं है।

भद्र—यही बात है।

चिरकाल तक विचारते रहने से विलम्बित कार्य हल्के हो जाते हैं अतः नीतिवेत्ताजन उद्यम के सम्बन्ध में 'शुभस्य शीघ्रम्' कहते हैं॥ १७॥

कुमार—यही बात है, खास करके—

शीत किरण की चादनी से आकाश दुर्दर्शनीय हो रहा है जाती पुष्पो पर

जातीजालक्सञ्चरन्मधुकरश्रेणीघने कानने।
विश्लेषज्वर विश्लथैरवयवैर्दूनो मनोजन्मना
को नाम क्षमते क्षणं कलयितुं कालातिपातं जन॥ १८॥

अथ कथय वयस्य, किञ्चिमाख्यातवती शुचिमुखी।

भद्र—शृणु श्रोतव्यम्,

सहचरीनिवहेन सरोजिनी-
दलमृणालसरोरुहशैवलैः।
सपदि शून्यतराणि सरोवरा-
ण्यपि कृतानि कृते हरिणीदृशः॥ १९॥

(सकरुणम्) अथवा—

कस्तां तां कथयेददीर्णहृदयो युष्मत्कृते यादृशीं
हंसी शंसति मान्मथीमुदयिनीमेणीदृशो दुर्दशाम्।
एतत् किन्तु निवेदये यदुकुलालङ्कार, शङ्काकुलो
जीवन्ती तव लोचनातिथिरपि प्रायेण जायेत सा॥ २०॥

---

सञ्चरण परायण भ्रमरों के समुदाय से वन-प्रान्त पूर्ण हो रहा है ऐसे समय में वियोगजनित सन्ताप से काम पीड़ित जन क्षण भर का भी विलम्ब किस प्रकार से सहन कर सकता है॥ १८॥

मित्र यह तो बताओ कि शुचिमुखी और क्या कहती थी।

भद्र—सुनने योग्य बात सुन लीजिये।

हरिण नयना प्रभावती की सखियों ने सारे कमलिनी के पत्ते, मृणाल तथा शैवल को लेकर प्रभावती के विरहकृत सन्ताप को दूर करने में लगा दिया है जिससे वहाँ के सरोवर सून लगते हैं॥ १९॥

(करुणापूर्ण स्वर में) अथवा—

हंसी ने आपके वियोग में होनेवाली प्रभावती को जैसी दशाओं का वर्णन किया, उसे अपनी छाती को बिना फाड़े कौन कह सकता है? हे यदुकुलभूषण मुझे इतना ही कहना है कि वह सुन्दरी जीवित अवस्था में आपके द्वारा देखी जा सकेगी, मुझे इसमें भी सन्देह है॥ २०॥

कुमारः—( वैचित्य नाटयन् ) विरम विरम, नैतावदाकर्णयितुमप्युत्सहे। तत्किमतः परं क्षणमपि विलम्बेन प्रियायाः सापराधमात्मानं करोमि। कः कोऽत्र ?

( प्रविश्य )

दौवारिकः—कुमार, एसो म्हि। ( कुमार, एषोऽस्मि। )

कुमारः—मञ्जीरक, आहूयतामार्यगदः शाम्बश्च।

दौवारिकः—जं कुमारो आणवेदित्ति ( निष्क्रान्तः ) ( यत् कुमार आज्ञापयति। )

कुमारः—वयस्य, अस्मासु नटत्सु कस्य का भूमिका ?

भद्र—सुघटित इह नाट्यनायकस्त्वं
तव गुणवान् गद एव पीठमर्दः।
हसनरसनिवेशपेशलोऽय
विशतु विदूषकतामुपेत्य शाम्बः॥ २१॥

कुमारः—( सव्रीडम् ) कथमस्मदर्थमेतयोरप्येतादृशो व्यापारः।

---

कुमार—(मोह का अभिनय करते हुए) रुको रुको, मैं इन बातों को सुनने का भी साहस नहीं रखता हूं। क्या इतना सुनने के बाद भी क्षण भर का भी विलम्ब करके प्रियतमा के प्रति अपने को अपराधी बनाऊ ? कौन है यहां जो ?

( प्रवेश करके )

दौवारिक—कुमार, यही मैं उपस्थित हूं।

कुमार—मञ्जीरक, आर्य गद तथा शाम्ब को बुलाओ।

दौवारिक—कुमार की जो आज्ञा। ( जाता है )

कुमार—मित्र, हम लोग जो नाटक करेंगे, उसमें किस को क्या बनना है ?

भद्र—आप इस नाट्य के नायक होंगे, गद आपके गुणवान् पीठमर्द सहायक होंगे, शाम्ब हास्य कला में अधिक प्रवीण हैं अतः वह विदूषक बनकर प्रवेश करेंगे॥ २१॥

कुमार—( लज्जित भाव से ) क्यों, हमारे लिये इन लोगों को भी ऐसा व्यापार करना पड़ रहा है।

भद्रः—अस्त्यत्रापि कौतुकम्,

तयोः कृते भूतलरत्नभूते
सुते सुनाभस्य महासुरस्य ।
प्रभावतीवागनतीतकृत्ये
निःशङ्कमङ्गीकुरुते विहङ्गी ॥ २२ ॥

कुमारः—( सस्मितम् ) अहो सविधानवैदग्ध्य विहङ्गमायाः ।

( प्रविश्य )

दौवारिकः—कुमार, एदे गदसम्बप्पमुहा जदुकुमारा दुआरदेसोपत्थिदा कुमारस्स विजयपत्थानमवेक्खन्ति । ( एते गदशाम्बप्रमुखा यदुकुमारा द्वारदेशोपस्थिता कुमारस्य विजयप्रस्थानमपेक्षन्ते । )

कुमारः—( सोल्लासम् ) एष प्रस्थितोऽस्मि । ( इत्युत्तिष्ठति )

( नेपथ्ये वैतालिकः )

जयति जयति कुमारः ।

त्रैलोक्यत्राणलक्ष्मीः शतमखकुलिशं श्रीपतेश्चापि चक्रं
काले काले श्रयन्ती क्वचिदपि न पदं कुर्वती निर्वृताऽभूत् ।

---

भद्र—इसमें भी रहस्यमय कौतुक छिपा है, गद तथा शाम्ब के लिये भी भूतलरत्नभूता दो कन्यायें शुचिमुखी द्वारा ठीक कर ली गई हैं, वे दोनों सुनाभ की लड़कियां हैं, उन्हें प्रभावती की आज्ञा नहीं टालनी है ॥ २२ ॥

कुमार—( हँसकर ) शुचिमुखी की गोटी बैठाने की कला पर आश्चर्य होता है ।

( प्रवेश करके )

दौवारिक—कुमार, गद, शाम्ब आदि यदुकुमार द्वार देश में उपस्थित होकर कुमार की विजय यात्रा की प्रतीक्षा कर रहे हैं ।

कुमार—( प्रसन्नता से ) यह मैं चला । ( उठते हैं )

( नेपथ्य में वैतालिक )

कुमार की जय हो ।

त्रैलोक्य त्राणलक्ष्मी कभी इन्द्र के वज्र में तथा कभी कृष्ण के चक्र में रहकर कहीं एक जगह नहीं रह पाने के कारण शान्ति से नहीं रह सकी थीं,

एषा शेषाहिभोगोद्भटभुजभजनश्रीभरभ्राजमाने
भ्याने युष्मत्कृपाणे स्थिरतरवसतिर्वीतदुर्दैतमास्ते ॥ २२ ॥

अपि च—

श्रुत्वा मन्मथजन्मनस्तव नवं लावण्यमुत्कम्पिनी
पौलोमी पुलकाङ्कुरेण कुरुते गण्डस्थलीमण्डनम् ।
प्रस्तुत्याथ भयानकाद्भुतमिदं युष्मद्भुजोष्मायितं
व्याजात्तत्पुरतस्तया सुरपतेरङ्गाय निह्नूयते ॥ २३ ॥

भद्रः—( आकर्ण्य ) अभिनन्दनीयमेतत्, तथाहि :—

यत्राद्भुते कर्मणि साहसैक-
चित्ताः प्रवृत्ताः पुरुषा भवन्ति ।
पुराविदो निर्भरतैकमूलं
तत्रानुकूलं शकुनं स्मरन्ति ॥ २४ ॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे )

प्रद्युम्नप्रयाणं नाम तृतीयोऽङ्कः



वह अब शेषनाग के सदृश आपके विशाल बाहु में आश्रय पाने के कारण शोभाशाली आपके कृपाण में निवास पाकर हार्दिक दुविधे से रहित हो रही है ॥ २२ ॥

और—काम ने आपके रूप में जन्म लिया, आपके रूप को सुनकर उगनेवाले रोमाञ्च से इन्द्राणी के कपोल भर उठते हैं, तब इन्द्राणी किसी भयानक या अद्भुत बात का प्रसङ्ग छेड़ देती हैं और उसी बहाने से अपने रोमाञ्चित कपोल को इन्द्र की दृष्टि से छुपा लेती हैं ॥ २३ ॥

भद्र—( सुनकर ) यह खुशी का विषय है। क्योंकि—

साहसी पुरुष जिस अद्भुत कार्य में प्रवृत्त होते हैं उसमें आत्म-निर्भरता को शकुन माना जाता है।

( सभी जाते हैं )

प्रद्युम्नप्रयाण नामक तृतीय अङ्क समाप्त



# चतुर्थोऽङ्कः

[ ततः प्रविशति दौवारिकः ]

**दौवारिकः**—( समन्तादवलोक्य ) कधं मिलाअन्तदीविआ पहादा विहावरी विअ रङ्गभूमी ? कधं अन्तरिदो ज्जेव विमुकभूमिएहिं लोअलोअणमणहरेहिं चन्दकरेहिं विअ नडेहि ? कधं विमुकं ज्जेव सदोमण्डलं गअणं विअ तारआणिअरेहिं अव्वजविअड्ढमिस्सेहिं । हीणामहे महाराअवज्जणाहस्स कौदूहलपूरणुम्मुहीए सुइमुहीए दूरदीवन्तरादो आणीदा रङ्गोवजीविणो साहाअणवेपु अव्वधी आणे अवसाणुबन्धाइं पवन्धाइं अहिणअन्तित्ति सुणिअ कोदूहलाकट्टिएहिं पोरजाणपदेहिं तत्थ तत्थ ज्जेव गदुअ णच्चणालोअणुम्माएण थेत्तिआओ रत्तिआओ उण्णिदूदेण गमअन्तेहिं अप्पिदाइं अत्तणो णिरवसेसाइ धणवसणविहूसणाइं । संपदं उण कोदूहलपरव्वसेण राइणा वज्जणाहेण सबहुमाणमाहूदेहिं तेहिं णडेहिं एत्थ एक्कं ज्जेव संकरसरासणारोवणं नाम पवन्ध अहिणीअ तहा सहावओ परवसीकदो जधा तेण मोहमुहिअहिअएण गअतुरअभूसण-

---

( दौवारिक का प्रवेश )

**दौवारिक**—( चारो ओर देखकर ) क्यो, अब दीप म्लान होने लगते हैं ऐसी प्रभात रात्रि की समता को रङ्गभूमि प्राप्त कर रही है ? लोगो के नयनों को आकृष्ट करनेवाले चन्द्रकिरण के सदृश नटगण छिप गये क्या ? जैसे आकाश के तारे प्रात काल मे दूर चले जाते हैं उसी तरह यह सभासद् गण दूर चले गये । हाय ! धिक्कार है, महाराज वज्रनाभ के कौतूहल को पूर्ण करने में तत्पर शुचिमुखी द्वारा दूरवर्ती द्वीपान्तरो से लाये गये अभिनयजीवी नटगण साधारण वेष मे भी समस्त प्रबन्ध का अभिनय करते हैं इस बात को सुनकर कुतूहलपरवश नगरवासियों ने वहाँ जाकर कुछ रात्रि जागरण द्वारा बिता दीं, इस समय उन लोगो ने अपने सारे धन-वस्त्र आभूषण (नटों को देकर) खाली कर दिये हैं । अब द्वितीय वार उत्पन्न कौतुक से पराधीन होकर महाराज वज्रनाभ ने उन नटो को सादर बुलाया है । बुलाने पर आये हुए उन नटों ने 'शङ्कर-शरारोपण' नामक

वसणाइ पारितोसिआइ पसादीकरन्तेण ताण पडिवादिआ विरलावसेसा-रज्जलच्छी, अग्गदो उण जाणामि रम्भाहिसरणादीनि पबन्धाइ दसअन्तेहिं णिरवसेस समाहरिदा दानवलच्छी। ( कथ म्लायद्दीपिका प्रभाता विभावरीव रङ्गभूमि । कथमन्तरितमेव विमुक्तभूमिकैकौकलोचनमनोहरै चन्द्रकरैरिव नटै । कथ विमुक्तमेव सदोमण्डल गगनमिव तारकानिकरै आर्यविदग्धमिश्रै । हा धिक्, महाराजवज्रनाभस्य कौतूहलपूरणो-मुख्या सुचिमुख्या दूरद्वीपान्त-रादानीता रङ्गोपजीविन साधारणवेषा अपि सानुबन्धान् प्रबन्धान् अभिनयन्तीति श्रुत्वा कौतूहलाकृष्टे पौरजानपदैस्तत्र तत्रैव गत्वा नर्तनालोकनो-मादेव कियती रात्रीरनिद्रेण गमयद्भिरपीदानीम् आत्मनो निरवशेषाणि धनवसन विभूष-णानि । साम्प्रत पुन कौतूहलपरवशेन राज्ञा वज्रनाभेन सबहुमानमाहूतैस्तै नटैरनैकमेव शङ्करशरासनारोपण नाम प्रबन्धमभिनीय तथा स्वभावत. पर-वशीकृतो यथा तेन मोहमुद्रितहृदयेन गजतुरगभूषणवसनानि पारितोषिकाणि प्रसादीकुर्वता तेभ्य प्रतिपादिता विरलावशेषा राज्यलक्ष्मी, अग्रत. पुनर्जानामि रम्भाभिसरणादीन् प्रबन्धान् दर्शयद्भि निरवशेष समाहृता दानवलक्ष्मी ।)

( प्रविश्य )

सुवदना—आहरन्तु आहरन्तु ।

दौवारिक —( साशङ्क स्वगतम् ) किं एस विरुद्धो विअ सवादो, अहवा-पडिहदममङ्गलम् । ( प्रकाशम् ) सुवदणे किं णिअ । ( किम् एष विरुद्ध इव सवाद । अथवा प्रतिहतममङ्गलम् । सुवदने, किमिव ? । )

---

एक ही प्रबन्ध का अभिनय किया है उतने ही से महाराज वज्रनाभ इस प्रकार वशीभूत हो गये हैं कि उनका हृदय मोहपरवश हो गया है, उन्होंने इतना हाथी, घोडा भूषण वस्त्र, उन लोगो को पारितोषिक मे प्रदान किया है कि राजलक्ष्मी अल्पशेष हो रही है। आगे चलकर रम्भाभिसरण आदि प्रबन्धो का अभिनय दिखला कर उन नटो न सारी राजलक्ष्मी पा ली है अब शेष कुछ नही रहा है।

( प्रवेश करके )

सुवदना—ले आवें ले आवें ।

दौवारिक—( साशङ्क भाव से, स्वगत ) यह विपरीत सा लगनवाला कैसा सवाद है ? अथवा—अमङ्गल शान्त हो। ( प्रकाश ) सुवदने क्या है ?

सुवदना—आहरन्तु पडीहारा एदाइं अन्तेउराहरणाइं। (आहरन्तु प्रतीहारा एतान्यन्तःपुराभरणानि।)

दौवारिक—कस्स ? (कस्य ?)

सुवदना—नडस्स। (नटस्य)।

दौवारिक—कहं अन्तेउरेहिं पि नच्चणं पलोइदं। (कथमन्तःपुरैरपि नर्तनं प्रलोकितम्।)

सुवदना—अह इं, आएसेण भट्टिणो वादाअणगदाहिं वसुमदीप्पमुहाहिं महिसीहिं पहावदीपमुहाहिं च भट्टिदारिआहिं सव्वं समालोइदं। तदो उण सुइमुहीवअणुल्लासिदाहिं ताहिं ताण कुसिलवाण पसादीकआइं एदाइं तक्कालधरिआइं आहरणाइं। (इत्याभरणभृत पेट्टलकमर्पयति) (अथ किम्, आदेशेन भट्टिन्या वातायनगताभिर्वसुमतीप्रमुखाभिर्महिषीभिः प्रभावतीप्रमुखाभिश्च भर्तृदारिकाभिः सर्वं समालोकितम्। तत पुनः शुचिमुखीवचनोल्लासिताभिस्ताभिस्तेषां कुशीलवानां प्रसादीकृतान्येतानि तत्कालधृताान्याभरणानि।)

दौवारिक—(परितोऽवलोक्य) कहं उज्जागरणीसहा सुवन्ति सअला वि पडीहारा, एक्को ज्जेव अहं जग्गेमि, ता कहं सुण्णं राअदुआरं परिट्ठइ

---

सुवदना—प्रतीहारगण अन्तःपुर के आभरण ले आवें।

दौवारिक—किसके लिये ?

सुवदना—नटों के लिये।

दौवारिक—क्यों, अन्तःपुर के लोगों ने भी नाचना देखा है ?

सुवदना—और क्या ? महारानी के आदेश से वसुमती आदि रानियों ने और प्रभावती आदि राजकुमारियों ने सारा नर्तन देखा है। अनन्तर शुचिमुखी के वचन से उत्साहित होकर उन लोगों ने तत्काल पहने गये अपने सारे आभरण उन नटों को इनाम में दे दिया है। (आभरण का बक्सा दिखलाता है)

दौवारिक—(चारो ओर देखकर) क्यों, रात्रि जागरण से श्रान्त सारे प्रतीहार सो रहे हैं, मैं ही अकेला जाग रहा हूँ। फिर किस प्रकार से मैं राजद्वार को

गमिस्सं, मा कोवि एत्थ वारणिज्जो पवेसं लहेदित्ति। ( कथमुज्जागरनि सहा स्वपन्ति सकला अपि प्रतीहाराः, एक एवाहं जागर्मि। तत्कथं शून्य राजद्वार परित्यज्य गमिष्यामि मा कोपि वारणीयोऽत्र प्रवेश लभेतेति।)

सुवदना—गच्छ, ण किम्पि एदं एत्थ अणिवारिदो सच्छन्दभमरो जइ पविसइ को अण्णो दुव्विणीदो वज्जणाहस्स घरं पविसदु। अहम्पि ङान्तुदिआ गदुअ सुवामि। ( गच्छ न किमप्येतत् अत्र अनिवारित स्वच्छन्दभ्रमरो यदि प्रविशति कोऽन्यो दुर्विनीतो वज्रनाभस्य गृह प्रविशतु। अहमपि •• गत्वा स्वपिमि।)

दौवारिक—एवं भोइ। ( इति निष्क्रान्तौ ) ( एव भवतु। )

( प्रवेशक )

[ ततः प्रविशति कुसुममालाकरण्डहस्ता तरलिका ]

तरलिका—सहि परहूदिए, स्खलिद रहस्स। ( सखि, परभृतिके, स्खलित रहस्यम्। )

परभृतिका—सहि किं पमुद्धासि। ( सखि, किं प्रमुग्धासि ? )

तरलिका—ता किम्पि अग्गतो पसाहिद पओअण। ( तत्किमप्यग्रतः प्रसाधित प्रयोजनम्। )

---

द्वार छोड कर चला जाऊ ? कही ऐसा न हो कि कोई अनभिप्रेत पुरुष प्रवेश कर जाय।

सुवदना—जाओ, ऐसी कोई बात नहीं है। यहाँ कोई अनभिप्रेत स्वच्छन्द भ्रमर भी नहीं प्रवेश कर सकता है, दूसरा कौन अविनमी वज्रनाभ के घर मे प्रवेश करने का साहस करेगा ? मैं भी जाकर • सोती हूँ।

दौवारिक—ऐसा ही हो। ( दोनो जाते हैं )

( प्रवेशक )

( इसके बाद फूलमाला की टोकरी लिये तरलिका तथा एक दूसरी दासी का प्रवेश )

तरलिका—सखि परभृनिके, रहस्य खुल गया क्या ?

परभृतिका—सखि तुम क्यो पगली हो रही हो ?

तरलिका—तो क्या कुछ आगे का काम हुआ है ?

परभृतिका—किम्पि त्ति किं कहेसि! तुम्हाण णिओएण मए तहा तहा ताण गदसयाण गुणा चन्दवदी-गुणवदीण समक्खे आअक्खिदा जहा दुल्लहाणुराअ मणोहवुम्माअ-मोहिदाण एदाण, खणम्पि सम्पद मअणुव्वेअव्वअण विणेदु ण पारेन्ह। ता कधेहि अत्थि कोवि एत्थ ताण पवेसा वाओ त्ति। (किमपीति किं कथयसि। युष्माकं नियोगेन मया तथा तथा तयोर्गद साम्बयोर्गुणाश्चन्द्रावतीगुणवत्यो समक्षे आख्याता यथा दुर्लभानुरागमनोभवो न्मादमोहिताभ्यामेताभ्यां क्षणमपि साम्प्रत मदनोद्वेगव्यसन विनेतु न पार्यते। तत्कथय अस्ति कोपि अत्र तयो प्रवेशोपाय इति।)

सरलिका—(स्मित्वा) अह जइ सो सवुत्तो ज्जेव होइ। (अथ यदि स सवृत्त एव भवति।)

परभृतिका—(चिर विचिन्त्य) हु, अवगद एद। अहो सुसघडिदा णीदी। सहि ममावि एस वितक्को ज्जेव आसि णहु एआरिसी लावण्ण-लच्छीसणाहा महाणुभावदा णडाण सभावीअदि। ता विसेसिअ कधेहि को काए। (हु अवगतमेतत्, अहो सुघटिता नीति। सखि, ममापि एष वितर्क एवासीत्। न खलु एतादृशी लावण्यलक्ष्मीसनाथा महानुभावता नटाना सम्भाव्यते। तद् विशिष्य कथय क कस्या ?)

---

परभृतिका—कुछ क्यो कहती हो ? तुम लोगों के आदेश से हमने गद तथा साम्ब के आगे चन्द्रावती और गुणवती के गुणों का इस रूप म वर्णन किया कि वे दोनो गद साम्ब दुलभ प्रेम एव कामदेव के उन्माद के वशीभूत हो उठे, इस समय वे कामवेग को रोकने म असमर्थ हो रहे हैं। अब बताओ कि उनके यहाँ प्रवेश का कोई उपाय है ?

सरलिका—(हँसकर) और यदि वैसा हो ही गया हो ?

परभृतिका—(देरतक सोचकर) हाँ, समझ गई। अहा नीति सफल हो गई। सखि मैं भी ऐसा ही तर्क करती थी। इतनी सुन्दरता तथा ऐसी महानुभावता नटों में नही हो सकती है। साफ करके बताओ कि कौन किसका हुआ ?

तरलिका—सो सकर सरासणारोवओ सिरिपज्जुण्णो पहावदीए, सोमित्ति भूमिआवट्ठिदो सम्बो अ गुणवदीए । ( स शङ्करशरासनारोपकः श्रीप्रद्युम्नः प्रभावत्या, सौमित्रिभूमिकावस्थितः साम्बश्च गुणवत्या । )

परभृतिका—अहो कज्जपरव्वसाण सप्पुरिसाण पि महाणुभावत्तण-विसंवादी वेसपरिग्गहो, सहि कहिं उण सा सुरलोअहसी । ( अहो कार्य-परवशानामपि सत्पुरुषाणां महानुभावत्वविसंवादी वेषपरिग्रहः, सखि, कथय क्व पुनः सा सुरलोकहसी । )

तरलिका—सा क्खु सपदं ज्जेव पहावदी-मुद्दिआसणाहं मअणलेहं सिरिपज्जुण्णसआसादो घेत्तूण भट्टिदारिआसआसं गच्छन्ती अम्ह-मिलिदा आसि । ( सा खलु साम्प्रतमेव प्रभावतीमुद्रिकासनाथं मदनलेखं श्री-प्रद्युम्नसकाशाद् गृहीत्वा भर्तृदारिकासकाशं गच्छन्ती मया मिलिता आसीत् । )

परभृतिका—ता जाणेमि मुद्दिआए ज्जेव कदो सुइमुहीए अन्तेउरेसु आहरणदाणुज्जोओ । ( तत् जानामि मुद्रिकयैव कृतः शुचिमुख्या अन्तःपुरेषु आहरणदानोद्योगः । )

तरलिका—अह इं । ( अथ किम् ? )

---

*तरलिका—वह महादेव के धनुष का रोपण करने वाला प्रद्युम्न प्रभावती* का, और लक्ष्मण की भूमिका करने वाला साम्ब गुणवती का हुआ ।

परभृतिका—अहा, कार्यपरवश होने के कारण वैसे सत्पुरुषों को भी अपनी महानुभावता के विरुद्ध वेष को अपनाना पड़ा । सखि, यह तो कहो कि वह देवलोकहंसी शुचिमुखी कहाँ गई ?

तरलिका—वह तो अभी अभी प्रभावती की अङ्गुलीयमुद्रा से अङ्कित मदनलेख प्रद्युम्न के पास से लेकर राजकुमारी के पास जाती हुई मुझे मिली थी ।

परभृतिका—तो मैं समझती हूँ कि उस अङ्गुलीयमुद्रा ने ही शुचिमुखी के लिये अन्तःपुर में आने तथा वहाँ ले जाने का उपाय कर दिया है ।

तरलिका—और क्या ?

परभृतिका—सहि, अत्थि कोवि से समक्खदंसणेण पहावदीए सरीरसन्तावम्मि विसेसो । ( सखि, अस्ति कोपि तत्समक्षदर्शनेन प्रभावत्याः शरीरसन्तापे विशेषः ? )

तरलिका—( निःश्वस्य ) अत्थि विवरीदो विसेसो जइ पिअसहिं जीआविदुं पारेम्ह दुक्करं खणान्तराइं नही अत्थि । ( अस्ति विपरीतो विशेषो यदि प्रियसखीं जीवयितुं पारयामि दुष्करं क्षणान्तरे नास्ति । )

परभृतिका—( सचिन्तम् ) ता तुरिअं से समीवं गच्छध । ( तत्त्वरितं तत्समीपं गच्छत । )

( इति परिक्रामतः )

परभृतिका—( विलोक्य ) सहि एस कुसुमपरिमलहरिज्जन्तहिअओ तुमं अणुसरदि महुअरो । ( सखि, एष कुसुमपरिमलह्रियमाणहृदयस्त्वामनुसरति मधुकरः । )

तरलिका—(विलोक्य सकौतुकस्मितम् ) कधं एस णिलीणो व्वेव मालदीमालामज्झम्मि ! ता एदिणा सणाहं व्वेव मालदीमालिकां उवणीअ भट्टिदारिआए कोतूहलमुप्पादेमि । तुमं उण परहुदिए गदुअ समीहिदं साहेहि । ( कथमेव निलीन एव मालतीमालामध्ये । तदेतेन सनाथामेव मालती·

---

परतिभृका—सखि, इस प्रत्यक्ष दर्शन से प्रभावती के शरीर सन्ताप में कुछ अन्तर पड़ा है ?

तरलिका—( दीर्घ निःश्वास लेकर ) विपरीत अन्तर हुआ है, यदि मैं प्रिय सखी को जीवित रख सकूं, मेरे लिये तत्काल बड़ा दुष्कर कार्य उपस्थित है ।

परभृतिका—( चिन्तित भाव से ) तुम शीघ्र उसके पास जाओ ।

( दोनों का प्रस्थान )

परभृतिका—( देखकर ) फूल की सुगन्ध से आकृष्ट हृदय यह भ्रमर तुम्हारा अनुसरण कर रहा है ।

तरलिका—( देखकर, कौतुकपूर्ण हंसी के साथ ) क्यों, यह भ्रमर मालती-माला के भीतर छिप ही गया था ? अस्तु, इस भ्रमर से युक्त रूप में

मालिकामुपनीय भर्तृदारिकाया कौतूहलमुत्पादयामि। त्व पुन परभृतिके गत्वा समीहित साधय।)

परभृतिका—( निष्क्रान्ता ) ज पिअसही आणवेदि त्ति। ( यत् प्रियसखी आज्ञापयति। )

तरलिका—( परिक्रम्यावलोक्य च ) कध एसा चित्तसालि अन्तर-विण्णासिआणेअवण्णमणिसिलाविचित्तवेदिआ-वित्थारिअसेवालसअणीअम्मि तन्दाणिमीलिद-लोअणा भट्टिदारिआ चञ्चुपुडोग्गाहिअ पत्तिआ सपदं ज्जेव संपत्ता पडिअहसी अ पलोइअदि। ( कथमेषा चित्रशालि-कान्तरविन्यासितानेकवर्णमणिशिलाविचित्रवेदिकाविस्तारितशैवालशयनीये तन्द्रा-निमीलितलोचना भर्तृदारिका चञ्चुपुटोद्ग्राहितपत्रिका साम्प्रतमेव सम्प्राप्ता पण्डितहसी च प्रलोक्यते। )

( तत प्रविशति यथानिर्दिष्टा प्रभावती शुचिमुखी च )

शुचिमुखी—( विलोक्य सकरुणम् ) अहो चरमोऽयमस्या विरहवेदना-विपाक, तथाहि —

तापविच्छित्सारसविसिनीपत्रसंसक्तगात्रा
चित्रालेव द्युमणिकिरणम्लायमाना मृणाली।

---

हो इस मालती को राजकुमारी के पास ले जाकर उनका कौतुक उत्पन्न करूंगी। परभृतिके, तुम जाकर अपना काम करो।

परभृतिका—प्रियसखी की जैसी आज्ञा। ( जाती है )

तरलिका—( चलकर, आगे देखकर ) क्यो, यह चित्रशाला के भीतर अनेकवर्ण मणिशिला पर फैलाये गये शैवाल की शय्या पर तन्द्रितनयना राजकुमारी, और चोंच में पत्रिका लिये तत्काल आगता पण्डित हंसी दीख रही है।

( यथानिर्दिष्ट रूप मे प्रभावती तथा शुचिमुखी का प्रवेश )

शुचिमुखी—( देखकर करुणभाव से ) अहा, इसकी विरह वेदना की यह आखिरी स्थिति है। क्योंकि—ताप से म्लायमान कमलिनीपत्र पर इसकी देह सट गई है, इस समय यह सूर्यकिरणों से म्लान रूप मे चित्रित मृणाली के

धारंधारोच्छलित विषमोन्मूर्च्छनामीलिताक्षी
साक्षीकृत्य स्फुरितमुरसो जीविते ताम्यतीयम् ॥ १ ॥

यत्सत्य जीवितमेतस्या नि श्वास एव निवेदयति, किञ्च—

न केवलं जीवितमेतदीयं
निवेद्यते नि श्वसितानिलेन ।
विनामुना सन्निहितासु क स्याद्
वक्ता मृणालीपु विशेषमस्या ॥ २ ॥

( चिर निरूप्य ) अहो नि स्पन्दता ! अथवा—

उरसि बिसिनीपत्रं कण्ठे सरोजदलावली
वलययुगली पाणिद्वन्द्वे मृणालविनिर्मिता ।
अयमयमियान् भारस्तन्वी मृदुर्मदनालसे-
रियमतिकृशैरङ्गस्पन्दे कथं प्रभविष्यति ॥ ३ ॥

यावदिमा बोधयामि ( इति पक्षाञ्चलेन वीजयति ) ।

---

रहत प्रतीत हो रही है। बार बार उमड़नेवाली मूर्च्छा से इसकी आँखें मीलित हो रही हैं हृदय के स्फुरण को साक्षी बनाकर यह अपने जीवन पर कुपित हो रही है ॥ १ ॥

यह सत्य है कि इसके नि श्वास ही इसकी जीवितावस्था के प्रमाणस्वरूप हैं। और—

इसका नि श्वास केवल इसके जीवित होने की सूचना ही नहीं देता है, यदि नि श्वास नहीं रहे तो इस राजकुमारी तथा संनिहित मृणालो में विशेष को कौन कह सकेगा ? ॥ २ ॥

( देर तक देखकर ) अहा, कैसी निस्प दता है ! अथवा, छाती पर कमल ≡ पत्ते निहित हैं, कण्ठ मे भी कमलपुष्प की पखुरियाँ रखी गई हैं, दोनो हाथों मे मृणाल-निर्मित वलय डाल दिये गये हैं इतने भार के रहते हुए यह कृशाङ्गी अपने कृश तथा कामालस शरीरावयवो के द्वारा सञ्चार करने मे किस प्रकार समर्थ हो सकती है ॥ ३ ॥

तब तक मैं इसे जगाती हूँ। ( पंख से हवा करती है )

प्रभावती—( समुखभङ्गम् ) सहि तरलिए, मुञ्च मुञ्च, ण क्खु वीइदं सुहावेदि। ( सखि तरलिके, मुञ्च मुञ्च, न खलु वीजितं सुखयति। )

तरलिका—( उपसृत्य ) एसा क्खु अहं मालइमालिअं घेत्तूण संपदं ज्जेव संपत्तम्हि, तुमं उण पक्खञ्चलेण सुइमुही वीअदि। ( एषा खल्वहं मालतीमालिकां गृहीत्वा साम्प्रतमेव सम्प्राप्तास्मि, त्वां पुनः पक्षाञ्चलेन शुचिमुखी वीजयति। )

शुचिमुखी—( जनान्तिकम् ) तरलिके, अस्ति किमपि कुसुममालिकायाम् ?

तरलिका—सहि अत्थि भमरो। ( सखि, अस्ति भ्रमरः। )

शुचिमुखी—( सस्मितम् ) तर्हि समक्ष एव कुमारस्य प्रभावतीं व्याहारयामि।

तरलिका—( साश्चर्यम् ) कधं सो ज्जेव एसो। ( कथं स एव एषः। )

शुचिमुखी—किमन्यत्। ( प्रकाशम् ) अयि भर्तृदारिके, किमिदम् ? उन्मीलय लोचने।

प्रभावती—( निःश्वस्य ) किं उन्मीलिअअच्छीए पेच्छिदव्वं। ( किमुन्मीलिताक्ष्या प्रेक्षितव्यम्। )

---

प्रभावती—( मुंह घुमाकर ) सखि तरलिके छोडो मुझे—छोडो, हवा मुझे सुख नहीं दे रही है।

तरलिका—( समीप जाकर ) मैं मालतीमाला लेकर अभी आई हूँ, तुझे तो शुचिमुखी अपने पंख से हवा कर रही है।

शुचिमुखी—( छिपाकर ) तरलिके, क्या मालतीमाला में कुछ है ?

तरलिका—हां सखी, भ्रमर है।

शुचिमुखी—( मुस्कुरा कर ) तब तो कुमार के सामने ही प्रभावती से कहवा देती हूँ।

तरलिका—( आश्चर्य के साथ ) क्यों, यह भ्रमर वही है।

शुचिमुखी—और क्या ? ( प्रकट ) हे राजकुमारी, यह क्या ? देखो तो आंखें खोलो।

प्रभावती—( लंबी सांस लेकर ) आंख खोल कर मैं क्या देखूं ?

शुचिमुखी—पश्य, प्रेक्षणीयमुपदर्शयामि।

प्रभावती—सहि, दुल्लहाहिणिवेसमोहिदाए किं मे पेक्खणिज्जं। ( सखि, दुर्लभाभिनिवेशमोहितायाः किं मे प्रेक्षणीयम् )

शुचिमुखी—

पुरश्चिरमनोरथप्रणयिना तव प्रेषितं
सखि प्रणयभूषितं मदनलेखमालोकय।
क्षणाद्विरहवेदनापमयनैकसिद्धौषधे
मिथोहि गुणवीर्यप्रणयिनि प्रिये लोचनम् ॥ ४॥

प्रभावती—( सानन्दमुत्थाय चक्षुरुन्मीलयन्ती ) सहि, मा क्खु मा क्खु विप्पलम्भमेत्तकेण जीवाविअ पुणो पुणो दूसहाइं सन्तावाइं अणुभाविस्ससि। ( सखि, मा खलु मा खलु विप्रलम्भमृत्युकेन जीवयित्वा पुनः पुनः दुःसहान् सन्तापान् अनुभावयिष्यसि। )

शुचिमुखी—अयि असवरणशीले, यस्य जन्मन्येकमवलोकनं प्रार्थयन्ती त्वमासीः, तस्मिन्नेनमनिवारितमवलोकितेऽपि किमेवमवसीदसि?

---

शुचिमुखी—देखो देखने लायक वस्तु दिखला रही हूँ।

प्रभावती—सखि, मैंने दुर्लभ वस्तु की लालच करके अपने को मोहित बना लिया है, अब क्या देखना है?

शुचिमुखी—पहले तो तुम तुम्हारे चिरकाल प्रेमी के द्वारा भेजा गया स्नेहभूषित कामलेख देखो, इस के बाद ही हे सखि, विरहबाधा को दूर करने में सिद्धौषधस्वरूप, गुण तथा पराक्रम से युक्त अपने प्रियतम को देखो॥ ४॥

प्रभावती—( सानन्द उठती हुई आँखें खोल कर ) सखि, नहीं नहीं, क्यों तुम मुझे विप्रलम्भ की मौत से जिला कर बार बार दुःसह सन्ताप देती रहती है?

शुचिमुखी—हे असवरणशील, जिसे तुम जीवन में एकबार देखने के लिये प्रार्थना किया करती थी, वही इस समय अनिवारित रूप में तुम्हें दीख रहा है, फिर क्यों उदास हो?

प्रभावती—सहि, एदिना तस्स महामहग्घजम्मणो समक्खदंसणेण ज्जेव परव्वसा एरिसं अवत्थन्तरं पाविदह्मि । पेक्ख—( सखि, एतेन तस्य महामहार्घजन्मनः समक्षदर्शनेन एव परवशा एतादृशमवस्थान्तरं प्रापितास्मि । पश्य—)

अम अव्वसे चुलुइदं यहेच्छिअं लोमणेहिं लावण्णं ।
एण्हि विसब्भपीअं तञ्जिअजीअं पराहवइ ॥ ५ ॥
( अयि अवशे चुलुकितं यथेच्छं लोचनैर्लावण्यम् ।
अधुना विसम्भपीतं तं चिरजीवं पराभवति ॥ ५ ॥ )

( इति हस्तं प्रसारयति )

शुचिमुखी—( पत्रिकामर्पयति )

प्रभावती—( वाचयति )

त्यक्त्वा त्वद्विरहेण येन जलधिं जन्मस्थलीमिन्दुना
सञ्चीर्णाः परितो हिरण्मयगिरिं ताः प्रान्तरक्षोणयः ।
प्राचीनाचलमेखलामपि मनागुल्लङ्घ्य तेनामुना
सायं कैरविणि प्रतीहि विरहव्यामोहमुन्मीलितम् ॥ ६ ॥

---

प्रभावती—सखि, उस महानुभाव के इस प्रत्यक्ष दर्शन से ही मैं इस तरह की अवस्था को प्राप्त हो गई हूँ, देखो ।

पराधीनभाव से मैंने अपनी आखों से यथेच्छ रूप में प्रियतम के लावण्य का पान किया, वही लावण्य अधिक मात्रा में पी लेने के कारण मेरे प्राणों को पराभूत कर रहा है ॥ ५ ॥

( हाथ फैलाती है )

शुचिमुखी—( चिट्ठी देती है )

प्रभावती—( पढ़ती है )

हे कैरविणि, जिस चन्द्रमा ने तुम्हारे वियोग में जन्मस्थान समुद्र का त्याग करके सुमेरु के चारों ओर अवस्थित प्रान्तर भूमियाँ पार कीं, उदयाचल की तलहटी का भी उल्लङ्घन किया, वही चन्द्रमा इस समय तुम्हारे विरह-कृत व्यामोह को दूर कर रहा है, विश्वास करो ॥ ६ ॥

अहो एस महाभाअस्स महुरो वअणोवण्णासो असम्भाविअत्थोवि सुहावेदि। (अहो एष महाभागस्य मधुरो वचनोपन्यासोऽसंभावितार्थोऽपि सुखयति।)

शुचिमुखी—(आत्मगतम्) क्षणमभिसन्धाय प्रभावतीमवतारयामि किमपि कुतूहलम्। (प्रकाशम्)

सखि, सत्यसम्भावितमिवैतत्।

तरलिका—(सोपालम्भमिव) ता तुमं पढमं पत्तइआ विअ कीस भणन्ती आसि। (तच्च प्रथमं प्रत्ययितेव कथं भणन्ती आसीः)

शुचिमुखी—अह कदाचिदप्रत्येयमपि तिर्यक्तया प्रत्येमि।

तरलिका—(हस्तं तिर्यगावर्जयन्ती) उज्जुअं ज्जेव किण्णु भणीअदि सव्वं क्खु एदं विप्पलम्भो त्ति। (ऋजुमेव किन्न भण्यते सर्वं खलिवदं विप्रलम्भ इति।)

प्रभावती—(सवैक्लव्यम्) सहि कहिदं ज्जेव मए मा क्खु विप्पलम्भमेत्तुकेण। (इत्यादि पठित्वा रोदिति) (सखि कथितमेव मया 'मा खलु विप्रलम्भमृत्युकेन')

---

अहा, महानुभाव का यह मधुर वाक्य अर्थ के असंभव होने पर भी आनन्दित कर रहा है।

शुचिमुखी—(स्वगत) क्षणभर वञ्चना करके प्रभावती को कुछ कुतूहल में डाल देता हूँ। (प्रकट) सखि, वस्तुतः यह असंभव है।

तरलिका—(उलाहने के स्वर में) तो तुम पहले विश्वस्त की तरह क्यों कहती रही?।

शुचिमुखी—मैं पक्षी जाति की होने के कारण कभी अविश्वनीय बात पर भी विश्वास कर बैठती हूँ।

तरलिका—(हाथ चमकाकर) सीधे क्यों नहीं कहती हो कि यह सब वञ्चना है।

प्रभावती—(मोह में पड़कर) सखि, मैंने तो कहा कि मुझे विप्रलम्भ मृत्यु से जिला''' (इत्यादि पूर्वोक्त दुहराकर रोती है)।

तरालका—( विलोक्य ) ( सकौतुकम् ) अहो मालदीमालामज्झादो निस्सरिअ एक्को महुअरो भट्टिदारिआए समीअं उअसप्पइ। ( अहो मालतीमालामध्यतो निःसृत्य एको मधुकरो भर्तृदारिकासमीपमुपसर्पति। )

शुचिमुखी—( विलोक्य सचमत्कारम् ) भर्तृदारिके,

कलय कुतुकमेतत्त्वन्मुखाम्भोजभाजा
मिलदधरमरन्देनाहृतः सौरभेण।
सुमुखि कलुषमश्रैर्लोचनं कस्य हेता
रिदमनुनयति त्वां भ्रांकृतैरेष भृङ्गः

प्रभावती—( सदृष्टिक्षेप भ्रमरबाधां रूपयति )

शुचिमुखी—( आत्मगतम् ) अहह।

छलकमधुकरे स्मरे सलीलं
भ्रमणपरे परितो मुखारविन्दम्।
प्रणयपरिचयाद्विलोपलाक्ष्याः
प्रसरति कापि रसालसः कटाक्षः ॥ ८ ॥

---

तरलिका—( देखकर ) ( कुतूहल से ) अहा मालतीमाला में से निकल कर एक भ्रमर राजकुमारी के पास जा रहा है।

शुचिमुखी—( देख कर—चमत्कार से ) राजकुमारीजी तुम्हारे मुख कमल में वर्तमान अधररस सौरभ पर आकृष्ट यह भ्रमर अपने झंकार से तुमको अनुनीत कर रहा है हे सुमुखि, फिर तुम्हारी आँखों में आँसू का क्या कारण है ? ॥ ७ ॥

प्रभावती—( त्रास से देख कर भ्रमरबाधा का अनुभव करती है )

शुचिमुखी—( स्वगत ) अहा !

भ्रमररूपधारी इस कामदेव के द्वारा इस सुन्दरी के मुखकमल के चारों ओर भ्रमण किये जाने पर यह सुन्दरी रसालस-सा कटाक्ष निक्षेप कर रही है, ऐसा लगता है मानो इसको प्रणय प्रकट करने का अभ्यास हो ॥ ८ ॥

प्रभावती—( मुखमावृण्वती ) अम्महे, दुव्विणीदो विअ एस महुअरो वअण ज्जेव परिहवइ। ( दुर्विनीत इवैष मधुकरो वदनमेव परिभवति। )

शुचिमुखी—( स्मित्वा ) अयि दुर्विनीतैवैषा रसिकजातिः। यतः—

कम्पयति विटपमङ्गं प्रसूनमास्यं पराभवति।
दशति प्रवालमधरं सखि रसभाजां स्वभाव एवायम् ॥ ९ ॥

प्रभावती—( भूयोऽपि भ्रमरबाधां रूपयित्वा, सकोपम् )

चोरअकुसुमरसाणं विरमसु रे मा करेसु दुव्विणअं।
गरुआवराहबन्धं कण्णुप्पलम्मि पाविहसि ॥ १० ॥
( चोरककुसुमरसानां विरम रे मा कुरु दुर्विनयम्।
गुरुकापराधबन्धं कर्णोत्पले प्राप्स्यसि ॥ १० ॥ )

शुचिमुखी—अहो महानयं निग्रहनिर्देशः।

तरलिका—( विलोक्य ) अच्छरिअं अच्छरिअं अम्महे, परव्वसो विअ भट्टिदारिआए भमरो जदो एद निग्गहणिद्देसं पमाणीकरन्तो पइट्ठो ज्जेव से कण्णुप्पलं। ( आश्चर्यम्, आश्चर्यम् अहो परवश इव भर्तृदारिकाया भ्रमरो यत एतं निग्रहनिर्देशं प्रमाणीकुर्वन् प्रविष्ट एवास्याः कर्णोत्पलम्। )

---

प्रभावती—( मुंह ढकती हुई ) अहो यह दुर्विनीत भ्रमर तो मुख पर ही धावा बोल रहा है।

शुचिमुखी—( मुस्कुराकर ) अरी, यह रसिकों की जाति सदा ही दुर्विनीत हुआ करती है क्योंकि—हे सखि, रसिकों का ऐसा स्वभाव ही हुआ करता है वे लतारूप अङ्ग को कम्पित करते हैं, पुष्परूप मुख पर धावा बोलते हैं, और प्रवालरूप अधर का चुम्बन करते हैं ॥ ९ ॥

प्रभावती—( पुनः भ्रमरबाधा का अनुभव करके कोप से ) रे कुसुम-रसचोर भ्रमर, रुक जाओ ज्यादती मत करो, यदि तुम नहीं मानोगे तो तुम्हारे अपराध के दण्ड में तुम्हें मैं कर्णोत्पल में बांध दूंगी ॥ १० ॥

शुचिमुखी—अरे, यह तो बहुत बड़े दण्ड की घोषणा है।

तरलिका—( देखकर ) आश्चर्य है आश्चर्य, जैसे यह राजकुमारी [illegible] वश में हो, उस प्रकार से यह भ्रमर दण्डाज्ञा सुनकर उसे मानता हुआ कर्णोत्पल में प्रवेश कर रहा है।

प्रभावती—( सासूयमिव ) अइ का एत्थ परवसदा, पसिद्धं ज्जेव कुसुमाणुबन्धलोहित्तणं महुअराणं। ( अयि, कात्र परवशता, प्रसिद्धमेव कुसुमानुबन्धलोभित्वं भ्रमराणाम्। )

शुचिमुखी—( सोपालम्भमिव ) मामैवम्—

कोपेऽपि जल्पितमलं धयति त्वदीयं
तन्वि प्रवीषि परुषाणि कथा किमस्मिन्।
प्राप्तत्वदाननसरोरुहसौरभोऽय-
मस्याधुनापि किमसौ कुसुमानुबन्धः॥ ११॥

तरलिका—कध परिचइअ कण्णुप्पलं बाहिराहिमुहं पत्थिदो ज्जेव महुअरो। ( कथं परित्यज्य कर्णोत्पलं बहिरभिमुखं प्रस्थित एव मधुकरः। )

शुचिमुखी—कथं नामानभिज्ञतापवादेनावज्ञातो नापयास्यति।

प्रभावती—( सकौतुकानुतापम् ) कधं अन्तरिदो ज्जेव चित्तसालिआ-दुआरोवक्खित्तसीअलोसीरतिरक्करणीए भमरो। ( कथमन्तरित एव चित्रशालिकाद्वारोपक्षिप्तशीतलोशीरतिरस्करिण्या भ्रमरः। )

---

प्रभावती—( असूया के स्वर में ) इसमें परवशता की क्या बात है? यह तो प्रसिद्ध ही है कि भ्रमरगण पुष्पसंबन्ध के लोभी हुआ करते हैं।

शुचिमुखी—( उलाहने के स्वर में ) नहीं नहीं, ऐसी बात नहीं है, तुम्हारी कुपित उक्ति को भी यह पीता सा रहता है, हे कृशाङ्गि, क्रोधवश तुम इसको कठोर शब्द क्यों कहती हो? इसे अब तुम्हारे मुख की सुगन्ध के आस्वादन का अवसर मिल चुका है तो क्या इसे अब भी फूलों पर आदर रह ही गया है॥ ११॥

तरलिका—क्यों कर्णोत्पल का त्याग करके यह भ्रमर बाहर की ओर चल पड़ा?

शुचिमुखी—अनभिज्ञ होने का कलङ्क लगाकर इसे अपमानित किया गया, फिर यह कैसे न भागेगा?

प्रभावती—( कुतूहल तथा अनुताप के साथ ) क्यों, चित्रशाला के द्वार पर लटकने वाले पर्दे के भीतर छिप गया वह भ्रमर।

शुचिमुखी—( सस्मितम् ) सखि, सुचिरमेकसरोधिवासेन सुपरिचितोऽयमस्माक भ्रमरः, ततो यदि भवति भवत्याः कुतूहल तदा कियदिदम्, इदानीमेव विनिमीलत्कमलमधुपानोत्कलिकातरलमपि परावर्त्तयाम्येनम् ।

तरलिका—( साभ्यर्थनम् ) पिअसहि, परावट्टेसु भट्टिदारिआए विरहविणोदणत्थं महुअरं । ( प्रियसखि, परावर्तय भर्तृदारिकाया विरह विनोदनाय मधुकरम् । )

प्रभावती—जइ दुव्विणीदं हुअं परिच्चइअ णिवत्तदि । ( यदि दुर्विनीत हुत परित्यज्य निवर्तते । )

शुचिमुखी—( अपवार्य सानन्दम् ) अयैताम्—

रतिमतिचिरचीर्णानेकपुण्यावतीर्णां
मिलतु ललितजन्मा मन्मथो रौक्मिणेयः ।
भवतु भवनमेतद्धन्यमन्योन्यशोभा—
सुभगमिथुनरत्नालङ्कृतिश्लाघनीयम् ॥ १२ ॥

---

शुचिमुखी—( मुस्कुराकर ) सखि, चिरकाल तक एक साथ एक सरोवर में वास करने के कारण यह भ्रमर हमारा परिचित है, यदि आपको कौतुक है, तो कहिये विकसित होते हुए कमल के रस को पीने के लिये चञ्चल इस भ्रमर को मैं अभी लौटा देती हूँ यह कौन बड़ी बात है ?

तरलिका—( प्रार्थना के स्वर में ) प्रियसखि, राजकुमारी के विरह विनोदनार्थ इस भ्रमर को लौटाओ ।

प्रभावती—यदि यह अपने दुर्विनीत व्यवहार का त्याग कर के लौटे तब तो ।

शुचिमुखी—( छिपाकर, सानन्द ) दीर्घकाल तक किये गये पुण्यों के बल पर रति ने प्रभावती के रूप में अवतार ग्रहण किया, इस रति के अवतार रूप में वर्तमान प्रभावती को दिव्य रूप में अवतीर्ण कन्दर्प स्वरूप प्रद्युम्न मिल जाय, और अन्योन्य शोभा से रमणीय युगल रत्न के मिलन से यह भवन धन्य होवे ॥ १२ ॥

(प्रकाशम्) (नेपथ्याभिमुखमवलोक्य) भो महाभागधेयजन्मन्, अभिनवकमलामोदमधुरमधु मान्मथानन्द कन्दलाभिराम कामभ्रमर स्वरूपमिदमपास्य तिरस्करण्यन्तरालेन परावर्त्तनान प्रवर्त्तय भर्त्तृदारिकाया विरहविनोदेन विलक्षण पक्षपातम् इति।

(ततः प्रविशत्येकान्ते मा मथ रूपमास्थाय कुमारः)

कुमारः—(सोच्छ्वासम्) सेयं सुवदना—

पश्या पाथोधिवेलानिखिलनगनदीकाननैर्दूरकीर्णं
सन्तीर्णं स्वर्णभूमीधरपरिसरभूर्दुर्गमापि व्यलङ्घि।
आक्रान्तं वज्रनाभासुरनगरमुपक्रम्य शैलूषवेषं
निःशेषं दानवानां कुलमपि यदुभिर्यत्कृते कार्यमेतत्॥ १३॥

आश्चर्यम्—

दूरादाकुञ्चमक्षिणी प्रणिहिते पीनस्तनीमीक्षितुं
कुम्भाभ्यां फलिता व्यलोकि ललिता काचिल्लता काञ्चनी।

---

(प्रकट) (नेपथ्य की ओर देखकर) हे महाभाग, नवीन कमलसुगन्ध से मधुर पुष्परसरूप कामकन्दप्रभव आनन्द के लोभी कामभ्रमर आप अपना यह रूप छोड़कर पर्दे के अन्दर जाकर राजकुमारी की विरहवेदना को दूर करके विलक्षण पक्षपात का परिचय दीजिये।

(इसके बाद एकान्त में कन्दर्परूपधारी कुमार का प्रवेश)

कुमार—(उच्छ्वसित होकर) यही है वह सुन्दरी—जिसके लिये हम यदुवंशियों ने समुद्रतट, पर्वत, नदी तथा काननों से भरे मार्ग तय किये, दुर्गम सुमेरु प्रान्त की पृथ्वी का लङ्घन किया, नटवेष धारण करके वज्रनाभासुर की नगरी अवाप्त की, और दानववंश को समाप्त करने की ठानी है॥ १३॥

आश्चर्य है

मैंने दूरसे आकुञ्चभाव धारण करके पीनकुचा प्रेयसी के दर्शनार्थ आँखें दौड़ाई और मुझे देखने को मिलगई एक ऐसी सोने की लतिका जिसमें घटरूप फल

आसीत् कौतुकमास्यमुत्पलदृशः संवीक्षितुं वीक्षित-
खेलत्खञ्जनकेलिपञ्जरपदं प्राप्तः कलानायकः ॥ १४ ॥

ततश्च—

अधिगतमिथश्चित्रं मित्रं मनोजमृगीदृशो
मरकतशिलातल्पे तस्या तलित्परिवर्त्तते ।
तलिति वलति व्योम व्योमाश्रयं च गिरिद्वयं
गिरिपरिसरे कम्बुः कम्बौ कलानिधिमण्डलम् ॥ १५ ॥

निर्माय जन्मावधिकायमस्या
श्चिराय तस्यार्पितसौकुमार्ये ।
अथास्य लावण्यगुणोपधाने
स्थाने बभूव स्थविरो विधाता ॥ १६ ॥

अपि च—

एतस्याः कलभाषितेन कलुषा काष्ठायिता वल्लकी
दोर्वल्ली विफलीकृता बिसलता पङ्के निलीय स्थिता ।
आस्येनापि निराकृतोऽमृतनिधिर्निर्विद्य पर्वण्ययं
स्वीयं देहमहो जुहोति दहनोद्देशेन तिग्मत्विषि ॥ १७ ॥

---

लटक रहे हैं उत्कण्ठा थी प्रिया के मुख को देखने की और देखने को मिले मुझे चन्द्रमा जिसपर खञ्जन खेल रहे हैं ॥ १४ ॥

इसके बाद रति के रूप से मिलता हुआ इतना सा चित्र मुझे मिला जिसमें उस तरुणी विद्युल्लता मरकत शिला के शयन पर करवटें ले रही है । उस विद्युल्लता में आकाश मिलित है उस आकाश में दो पर्वत हैं, उन पर्वतों के पास ही शङ्ख है और उस शङ्ख पर चन्द्रमण्डल अवस्थित है ॥ १५ ॥

जीवन भर परिश्रम करके ब्रह्मा ने इसके शरीर का निर्माण किया, फिर चिर परिश्रम द्वारा उसमें सुकुमारता पैदा की । फिर जब इसमें सौन्दर्य गुण पैदा करने का समय आया तो वही करते करते ब्रह्मा वृद्ध हो गये ॥ १६ ॥

इसके मधुर भाषण के आगे वीणा कठोर-खण्ड सी लगती है, बाहुलता द्वारा पराजित मृणाली जल में छिपी रहती है, मुख से पराजित चन्द्रमा खिन्न होकर पर्व में अग्नि सदृश सूर्य में अपनी देह की आहुति डालते हैं ॥ १७ ॥

अहो रमणीयता विलसितस्य,

अस्रेराकुलिते मया विलुलिते पक्ष्माञ्चलैरक्षिणी
मा रोदीरिति नैकधा निगदितं झंकारकाकूक्तिभिः ।
वारंवारमकारि कातरदृशः स्निग्धालकालम्बनं
मायामाधुकरीं तनुं कृतवता किन्नाम यन्नार्जितम् ॥ १८ ॥

अपि च मयि मायामधुव्रते,

कुतुकादरदन्तुरं विदूरात्
सविधं सर्पति संभ्रमेण भुग्नम् ।
अथ कातरतारमाविरासी-
च्चकिताकुञ्चितमीक्षितं प्रियायाः ॥ १९ ॥

तदानीञ्च—

विसर्पत्कालिन्दीलहरिपरिपाटीपरिमृशा
दृशा दीर्घापाङ्गक्रमणरमणीयं वलितया ।
निकम्मीलो नीलोत्पलदलकलापैर्न कतिधा
सुधास्निग्धासारस्नपित इव सद्यः समभवम् ॥ २० ॥

---

अहा, किस तरह की रमणीयता है विलासों में ?

मैंने अपने पक्ष्मप्रान्तों से इसके अश्रुपूर्ण नयनों को सहलाया। झंकाररूप वक्रोक्ति से मैंने बारबार कहा कि रोओ मत। इस कातरनयना के चिकने बालों का मैंने आलम्बन किया, इस प्रकार मायाभ्रमर बनकर मैंने क्या नहीं किया ? ॥ १८ ॥

मुझ मायामधुकर पर—

प्रिया ने दूर रहने पर कौतुक तथा आदर से पूर्ण, समीप आने पर घबड़ाहट से वक्र अनन्तर कातर, चकित एवं मुद्रित नयन-निक्षेप किये हैं ॥ १९ ॥

उस समय—

चञ्चल यमुना-तरङ्ग की तरह लगनेवाली एवं दीर्घ अपाङ्ग प्रदेश पार करने से वशीभूत दृष्टि द्वारा मैं कई बार अमृत-स्नात सा कर दिया गया, मुझे उस समय ऐसा लगता था कि मेरे ऊपर नीलकमल गिर रहे हों ॥ २० ॥

किञ्च मया प्रियतमाया —

सुकृतैः श्रुतिगोचरीकृता गुरुनिःश्वासनिरोधबन्धुराः ।
विरहज्वरखेदमन्तरा मधुरक्षामतराक्षरा गिरः ॥ २१ ॥

यावदितोऽनया तिरस्करिण्या माययापवारितशरीरः प्रविश्य चित्रशालिकां प्रियाया विप्रलम्भविलसितानि विलोकयामि ।

( इति परिक्रामति )

प्रभावती—सहि अज्जम्पि ण परावुत्तो महुअरो । ( सखि, अद्यापि न परावृत्तो मधुकरः ) ।

शुचिमुखी—( सस्मितम् )

कथमसि तरला मनागिदानीं
मधुकर मान्तरवल्लभं त्वदीयम् ।
हरति परवशं त्वया तथायं
वदनसरोरुहसौरभानुभावः ॥ २२ ॥

---

और मैंने—

पूर्व पुण्यवश प्रिया द्वारा विरहज्वरकृत खेद के बीच बीच में उच्चारित गुरुनि श्वास को रोकते रहने से स्पष्ट श्रवणीय मधुर तथा मन्द कुछ शब्द भी सुन लिये थे ॥ २१ ॥

तब तक इस पर्दे से माया द्वारा अपनी देह को छिपाकर चित्रशाला म प्रवेश करके प्रिया के वियोग विलसितों को तो देख लू ।

( चलता है )

प्रभावती—सखि अब तक भी वह भ्रमर नही लौटा है ।

शुचिमुखी—( हँसकर )

चञ्चल क्यों हो रही हो, तुम्हारे मनोवल्लभ भ्रमर को तुम्हारे वदन कमल का सौरभ परवश बनाकर अभी लेता आ रहा है ॥ २२ ॥

प्रभावती—( सासूयम् ) अइ काए वल्लहो ममरो का उण एत्थ पत्तिआ अब्भत्थणा। मएण तुम्हाणं मुहा पच्चअसीलत्तणप्पमादो उआलहीअदि। ( अपि, कस्या वल्लभो भ्रमरः, का पुनरत्रैतावत्यभ्यर्थना, मया तव मुखात् प्रत्ययशीलत्वप्रमाद उपालभ्यते )।

तरलिका—अवगदं, सुइमुहीए ज सहीए वाहरिदं एसोवि संमासंखद्धुणी सुणीअदि। ता किं त्ति पतिआइअ दे हिअअं। ( अवगतं, शुचिमुख्या यत्सख्यै व्याहृतम्, एषोऽपि सन्ध्याशङ्खध्वनिः श्रूयते, तत् किमिति प्रत्यायितं ते हृदयम् )।

सुचिमुखी—श्रूयताम्—

पाषाणरेखाक्षरनिर्विशेषा
वाचः सतां प्रत्ययमावहन्ति।
क्वलोकि लोकभितयेऽपि तत्त्वं
जनैः पुरा कस्य मनः प्रविश्य ॥ २३ ॥

अयञ्चास्मत्पक्षसाक्षी प्रत्यक्ष एव कुमारहस्तलेखः।

प्रभावती—( पुनः करतलगतां पत्रिकामीक्षते )।

कुमारः—( चित्रशालिकाप्रवेशं नाटयित्वा विलोक्य सानन्दम् )।

---

प्रभावती—( असूयापूर्वक ) अरी, भ्रमर किसका वल्लभ है और इसमे खुशामद क्या करना है ? मैंने तो तुम्हारे विश्वास पर उलाहना दिया था।

तरलिका—मैं समझ गई। शुचिमुखी ने तो तुमसे कहा था कि यह शङ्खध्वनि सुनी जा रही है, फिर तुमने उसपर विश्वास ही क्यों किया ?

शुचिमुखी—सुनिये—

पत्थर पर की लकीर की तरह सज्जनो की वाणी विश्वास उत्पन्न करती है। कौन किसके हृदय मे प्रवेश करके तत्त्व की जानकारी प्राप्त करता है ॥ २३ ॥

हमारे पक्ष मे कुमार का यह स्वहस्तलेख ही प्रत्यक्ष प्रमाण है।

प्रभावती—( हाथ मे पड़ी चिट्ठी को फिर देखती है )

कुमार—( चित्रशालिका में प्रवेश का अभिनय करके देखकर सानन्द )

अद्यानवद्यजनुषा मकरध्वजेन
प्राप्तासि पत्रि जगतीजयवैजयन्ती ।
एणीदृशो यदि कराम्बुजकोपमाजि
त्वय्यापतन्ति रसघन्ति विलोकितानि ॥ २४ ॥

तरलिका—अच्चरिअं अच्चरिअं, एत्थ भट्टिदारिआणामाङ्किआ मुद्दिआ मअणलेहो पलोइअदि । ( आश्चर्यम्, आश्चर्यम्, अत्रभर्तृदारिकानामाङ्किता मुद्रिका मदनलेखः प्रलोक्यते ) ।

प्रभावती—सहि सच्चं कुदो एत्थ एसा । ( सखि सत्यं कुतोऽत्रैषा ? ) ।

शुचिमुखी—चिरन्तनस्य विरहवेदना विकारस्यापसरणमहौषधिरियमधिगतान्तःपुराभरणेषु भर्तृदारिकानामाक्षरसनाथा मुद्रिका महाभागेन तदनेन तीर्थेनेयमत्र पत्रिकायाम् ।

कुमारः—एवमेतत् ।

हृदि विरहनिदाघदूयमाने
करतलदुर्ललितेयमम्बुजाक्ष्याः ।

---

हे पत्रिके, आज तुम को अनिन्दनीयजन्मा कामदेव ने पा लिया है, तुम जगद्विजय-पताका हो, इस मृगनयना ने अपने हाथ में लेकर तुम्हारे ऊपर अपनी सरस दृष्टि-क्षेप जो किया है ॥ २४ ॥

तरलिका—आश्चर्य है, आश्चर्य, यहाँ पर राजकुमारी की नामाङ्कित मुद्रा से युक्त मदन-लेख दीख रहा है ।

प्रभावती—सखि, सचमुच यह यहाँ कहाँ से आया ?

शुचिमुखी—चिरकालिक विरह वेदना को दूर करनेवाली ओषधि की सदृश यह राजकुमारी की मुद्रिका अन्तःपुर द्वारा दिये गये भूषणों में मिली है । आप इस तरह इस पत्रिका पर इससे—

कुमार—यही बात है ।

मेरे विरह-सन्ताप से पीड़ित हृदय पर—प्रियतमा के हाथ में निवास से

विसकिसलयशीतलाङ्गुलीना
मपि मिलनादनुकम्पतामुपेता ॥ २५ ॥

प्रभावती—( सबहुमानम् )

अज्ज सलाहालज्जं तिलोअजणीयजम्मफलं ।
पाणिग्गहेण गरुअं साफल्लाइं से वहइ ॥ २६ ॥

( अद्य सलाभालज्ज त्रिलोकजननीयजन्मफलम् ।
पानिग्रहेण गुरुकं परसाफल्यं सा वहति ॥ २६ ॥ )

तरलिका—( सस्मितम् ) तुमं पि खणन्तरे एआरिसी पलोइदव्वासि । ( त्वमपि क्षणान्तरे एतादृशी प्रलोकयितव्यासि । )

प्रभावती—( सासूयम् ) अइ असबद्धप्पलावपरव्वसे अवेहि । ( हंसीं प्रति ) सम्मुअम्हि सपद पज्जुण्णसिरिणो अगुलिसणाह मुन्दिअ पलोइदु । ता तस्सि पडिच्छन्दए आलिहिद करेहि । ( अयि असबद्धप्रलापपरवशे, अपेहि । सम्मुखास्मि साम्प्रत प्रद्युम्नश्रिय अङ्गुलिसनाथा मुद्रिका प्रलोकितुम् । तद् तस्मिन् प्रतिच्छन्दके आलिखिता कुरु । )

---

दुलारी गई तथा कमलनाल की तरह शीतल अङ्गुली में रहनेवाली यह मुद्रिका मिलकर दयालुता दिखा रही है ॥ २५ ॥

प्रभावती—( आदर भाव से )

आज इस मुद्रिका का जन्म सफल हुआ, उसके जन्म का लाभ उसे मिल गया, कि कुमार ने उसे अपने हाथ में धारण करके आदर प्रदान किया ॥ २६ ॥

तरलिका—( मुस्कुराकर ) क्षणभर बाद तुम भी ऐसी देखने में आओगी ।

प्रभावती—( असूया से ) अरी, तुमको वे सिर पैर की बातें करने की आदत हो गई है, दूर हटो । ( हंसी के प्रति ) अब मैं भी प्रद्युम्न की अङ्गुली मे पडने से सनाथ मुद्रिका को देखने में सम्मुख हूँ । उसी चित्र मे इस मुद्रिका को भी चित्रित कर दो ।

शुचिमुखी—उपनय तरलिके सचित्रोपकरण चित्रफलकम्। [तरलिका नाट्येन तदाहृत्य प्रभावत्याः पुरतो धारयति। प्रभावती विस्फार्य विलोचनं विलोकयति।]

कुमार—यावदहमपि प्रियाया पार्श्ववर्ती भूत्वा विलोकयामि। चित्रफलकम्। (इति तथाकृत्वा) अहह !!

> मय्यालेख्यगते मनोरथशतैरुन्मादमासादिता
> संसर्पन्ति सरोजसुन्दरदृशो दूरोन्नमद्भ्रूलताः।
> अव्रीडाविधुरा प्रमोदमधुराकूतेन विस्फारिताः
> स्फीतस्फायदपाङ्गरिङ्गणकृतो यद्वादरा दृष्टय ॥ २७ ॥

तरलिका—(विलोक्य, साश्चर्यं, जनान्तिकम्) सहि सुइमुहि, पलोएसि किंपि अच्छेरं। एत्थ फलिहसिलावेदिआए दिदिअं विअ पडिच्छन्दअं एक्को पडिबिम्बो पलोइअदि। (सखि शुचिमुखि, प्रलोकयसि किमप्याश्चर्यम्। अत्र स्फटिकशिलावेदिकायां द्वितीयमिव प्रतिच्छन्दकम् एकं प्रतिबिम्बं प्रलोक्यते।)

---

शुचिमुखी—अरी तरलिके, चित्रफलक तथा चित्र निर्माण की सामग्री लाओ।
(तरलिका अभिनय मुद्रा मे सारी चीजें लाकर प्रभावती के आगे रख देती है और प्रभावती उसे खोलकर सावधानी से देखती है)

कुमार—तब तक मैं भी प्रियतमा की बगल में बैठकर चित्र देखू। (वैसा करके)

अहह !! मेरे चित्र को मेरी प्रियतमा अपने मनोरथों से उन्मादित, दूर तक उठी भूलता से युक्त लज्जाकृत संकोच स रहित, आनन्द से फैलती हुई तथा स्फीत अपाङ्ग मे सञ्चरण करनेवाली दृष्टियों से देख रही है ॥ २७ ॥

तरलिका—(देखकर, आश्चर्य औरो से छिपाकर) सखि शुचिमुखी कुछ देख रही हो ? आश्चर्य है ! यहाँ इस स्फटिक शिलावेदिका पर द्वितीय चित्र की तरह एक छाया दीख रही है।

शुचिमुखी—( सवितर्कम् , स्वगतम् ) सोऽयं समीपतरवर्त्तिनः कुमारस्य प्रतिबिम्ब , तत्किमत्र समाधेयम् ?

प्रभावती—अच्चरिअ अच्चरिअ, कुदो एद दिविअं पडिछन्दअं । ( आश्चर्यं , आश्चर्यम् , कुत एतत् द्वितीयं प्रतिच्छन्दकम् । )

शुचिमुखी—कुतो द्वितीयम् , दुर्बलदृशामतिशयाभिनिवेशविस्तारितं चक्षुरेकमेवावलोकनीय द्वयमिव दर्शयति ।

प्रभावती—सहि सच्च आत्थ चन्दिआचमक्कारसक्खलनदुम्मारिआ दुब्बला मे दिट्ठी, तहा वि कहं एद विजाणीअदि । ( सखि, सत्यमात्थ चन्द्रिकाचमत्कारसक्खलनदुर्मारिता दुर्बला मे दृष्टि', तथापि कथमेतत् विज्ञायते । )

शुचिमुखी—निमीलय क्षणमक्षिणी ।

तरलिका—तदो पच्छा लहुलहु पलोअन्ती एक्क पलोइस्ससि । ( ततः पश्चाल्लघुलघु प्रलोकयन्ती एकं प्रलोकयिष्यसि । )

प्रभावती—एवं भोदु । ( एव भवतु । ) ( इति चक्षुषी निमीलयति । )

तरलिका—( चित्र प्रच्छादयति । )

---

शुचिमुखी—( सोचती हुई स्वगत ) यह तो समीपवर्ती कुमार का प्रतिबिम्ब है अब इस क्या समाधान करें ।

प्रभावती—आश्चर्य है आश्चर्य, यह दूसरा चित्र कहाँ से आ गया ?

शुचिमुखी—दूसरा चित्र कहाँ से आवेगा । जिनकी आँखें दुर्बल होती हैं, उनकी आग्रह विस्फारित दुर्बल दृष्टि एक ही वस्तु को दो दिखलाती है ।

प्रभावती—सखि, तुम ठीक कहती हो, चन्द्रिका की चकाचौंध से मारी जाने के कारण हमारी आँख दुर्बल हो गई है, फिर भी यह कैसे जाना जायगा कि एक हो चित्र है ।

शुचिमुखी—थोड़ी देर आँखें बन्द रखो ।

तरलिका—फिर पीछे धीरे-धीरे देखने पर एक ही देखोगी ।

प्रभावती—एवमस्तु । ( आँखें बन्द करती है )

तरलिका—( चित्र को छिपा देती है )

शुचिमुखी—( क्षणं स्थित्वा । ) समुन्मीलय लोचने ।

प्रभावती—( चक्षुरुन्मील्य प्रतिबिम्बमवलोकयन्ती । ) सच्चं एक्क उजेव पडिच्छन्दअं । ( सत्यम् एकमेव प्रतिच्छन्दकम् । )

कुमार —अहो विप्रलम्भवैदग्धी पुरन्ध्रीणाम् । सोऽयं प्रत्यक्षापलापः ।

> वचोभिरभिसन्धाय सचेतसमपि स्त्रियः ।
> तथ्यमह्नाय निह्नूय दर्शयन्त्यन्यथा स्थितम् ॥ २८ ॥

प्रभावती—( साश्चर्यम् । ) कधं एत्तिअ म्मि कराङ्गुलीए मुद्दिआ वि आलिहिदा । ( कथं सदिति कराङ्गुल्यामत्र मुद्रिकापि आलिखिता । )

तरलिका—को विलम्बो एत्तिअम्मि चित्तकम्मपण्डिआए इत्थीए । ( को विलम्ब एतावति चित्रकर्मपण्डितायाः स्त्रियाः । )

शुचिमुखी—( आत्मगतम् ) अतिललितमिदमभिसन्धानम् ।

प्रभावती—( विरहातिरेकं नाटयन्ती साभूय मुद्रिकां निर्दिश्य ) अइ णिद्दए मुद्दिए अज्जवि खणं ससम्भमाणदुसहारम्भदारुणाए विरहवअणाए

---

शुचिमुखी—( थोड़ा ठहरकर ) आँखें खोलो ।

प्रभावती—( आँखें खोलकर प्रतिबिम्ब को देखती हुई ) सचमुच अब एक ही चित्र देखती हूँ ।

कुमार—आश्चर्यजनक होती है स्त्रियों की वञ्चन चातुरी । यह तो प्रत्यक्ष अपलाप है ।

ज्ञानवाले जनको भी स्त्रियाँ बातों से वञ्चित करके सत्य को तुरन्त छिपा देती हैं और दूसरी तरह से समझा देती हैं ॥ २८ ॥

प्रभावती—( साश्चर्य ) इतनी शीघ्रता में इस चित्र में हाथ में अँगूठी किस प्रकार चित्रित कर दी गई ?

तरलिका—चित्र निर्माण पण्डिता स्त्री को इतने से काम में क्या देर लगती ?

शुचिमुखी—( स्वगत ) यह प्रवञ्चना बहुत ठीक रही ।

प्रभावती—( विरह के आधिक्यका अभिनय करती हुई अङ्गूठी से ), ( अङ्गूठी को लक्ष्य करके ) अरी निर्दये मुद्रिके आज भी तुम पुनः उत्पन्न सदा

परिच्चअन्तजीविअं म परिच्चइअ एक्कालिआ-णिरन्तरोपक्कन्तपरक्कमबलक्कार-परिग्गहिद-तिल्लोक्क-विजयलच्छी विच्छुरिआणण्ण-सामण्णलावण्णस्स पज्जुण्णसिरिणो करग्गहेण सोहग्गसुहकांखनीअ तुम्ह अत्तम्भरीभूदासि। अहवा—का एआरिसी जा अण्णाणकारणादो अत्तणो जम्मलाहफल परिच्चइस्सदि। एक्क तुम सहवासपच्चएण पत्थेमि। जइ तस्स तिहुअणविहूसणस्स दसणासाए पडिनोह परिहरिअ णीभरविअम्भमाण विरहवेअणाजज्जर जीविअ विपरिच्चइदु पारेमि तदा सो जह्म इस जि सम्हरणसम्भावणाए उवरदं पि मं जीविदफलभाइणिं करेदि तहा करेसित्ति। ( अपि निर्दये मुद्रिके, अद्यापि पुन सज्ज्यमान दु सहारम्भदारुणया विरहवेदनया परित्यज्यमानजीविता मा परित्यज्य एकाकिनी निरन्तरोपक्रान्त-पराक्रमबलात्कार-परिगृहीत-त्रिलोक विजयलक्ष्मी विच्छुरितानन्यसामान्यलावण्यस्य प्रद्युम्नश्रिय करग्रहेण सौभाग्यसुख काङ्क्षन्ती त्वम् आत्मम्भरीभूतासि। अथवा का एतादृशी या अन्याधा कारणात् आत्मनः जन्मलाभफल परित्यक्ष्यति। एका त्वां सहवासप्रत्ययेन प्रत्येमि। यदि तस्य त्रिभुवनविभूषणस्य दर्शनाशाया पतिताह परिहृत्य निर्भरविजृम्भमाणविरहवेदनाजर्जर जीवितमपि परित्यक्तु पारयामि तदा स यथाऽस्या अपि स्मरणसभावनया उपरतामपि मा जीवितफलभागिनी करोति तथा करिष्यसीति।)

सुचिमुखी—प्रतिहतममङ्गलम् अयि किमेवमनध्यवसाय विधुरतया पराभूयसे।

---

दारुण विरह वेदना से म्रियमाण मुझ विरहिणी का परित्याग करके अकेली सतत पराक्रमी, बलपूर्वक वशीकृत त्रैलोक्य लक्ष्मी से युक्त अनन्य सदृश लावण्यशाली श्रीप्रद्युम्न के हाथ मे निवास की इच्छा रखती हुई स्वार्थिनी हो रही है, अथवा—ऐसी कौन होगी जो दूसरो के कारण अपने जीवन की सफलता का परित्याग करेगी। सहवास के कारण एक तुझी पर मुझे विश्वास है। त्रिभुवन भूषण उस प्रद्युम्न की आशा मे पडी मैं अतिप्रचुर विरह-वेदना के कारण जर्जर जीवन का परित्याग करने मे समर्थ हो जाती हूं, तब जिस तरह वह मुझ मृता को भी जीवनफलभागिनी बनावें तुम वैसा प्रयत्न करना।

शुचिमुखी—अमङ्गल दूर हो। हे राजकुमारी, इस तरह निश्चेष्ट भाव से क्यो उदास हो रही हो?

